# मतलब-संग्रह

( अर्थात् नव भाषा का उस्ताद )

जिसको
हिन्दी, अंगरेजी, उर्दू, बंगला, गुजराती,
मराठी, तैलंगी, दिल्लीवाल, मारवाड़ी,
नव भाषाओं में विद्यार्थियों और
सर्व साधारण के हितार्थ

**रामलाल नेमाणी ने संग्रह कर**

निज राम-प्रेस में
मुद्रित करवा
प्रकाशित
किया

---

चतुर्थ संस्करण

---

कलकत्ता

जून १९०७ ई०

मूल्य २।) डाकव्यय ।/)

॥ भोजी भाग्या क्युं जावो तो वाचांता सरी ॥

( मारवाड़ी बोलीमें )

# "नया वृद्धविवाह नाटक."

यह वही खास चूरू, फतेहपुर, जसरापुर, रामगढ, की बोली में बनाया गया है। कैसोही उदासीनता में बैठेहो एकबार पढनेसे हसते २ पेट फूल जायगा। पुस्तक क्या है शिक्षा और दिल्लगी का भंडार है या यों कहिए मारवाड़ीयोंकी वर्तमान दशा का चित्र है। इसकी समालोचना बडे बडे समाचार पत्रोंने की है। जिसमें से एक पत्रकी समालोचना लिखना काफी समझकर नीचे प्रकाश करते हैं। जरा मन लगा के आद्योपान्त पढ जाइए—

"भारतमित्र कलकत्ता ता. २४ जुलाई सन् १८०६ ई०में लिखता है"

वृद्धविवाह नाटक—बाबूभगवतीप्रसाद दारूका ने यह पुस्तक मारवाड़ी भाषामें बनाई है। छपी है बहुतही सुन्दर। मूल्य है आठ आने मिलनेका पता रामलाल नेमाणी न० ५८ तुलापट्टी कलकत्ता है। मारवाडियों में बूढों के विवाह की बडी चाल है। कैसाही बूढा क्यों न हो बेटे पोतो के होते भी उसे विवाहकी सूझती है। इस पोथी में बुढापेके विवाह की खराबी दिखाई गई है। इसमें मारवाडी समाज का नकशा भी खासा उतारा है। पुस्तक की भाषा साफ और सरल है। कमपढे मारवाडी भी इसे खूब समझ सकेंगे। यदि इस पुस्तक के प्रभाव से मारवाडीयोंको कुछ चेत होतो उनकी समाज का एक बडा दोष दूरहो सक्ता है।

## सतरंज चातुरी।

अगर आपको सतरंज के खेलने का सौक हो, और यदि बातकी बातमें किसी को मात करने की इच्छा हो, तो इसे अवश्य मङ्गाइये यह किताब बडी मेहनत से तैयार की है, शतरंज के खिलाडीयोंके बडी हो मतलब की किताब है, इसमें शतरंज के "दो चाल से आठ चाल" तक के ७७ नकशे है, कीमत सब के सुभीते ही के लिये सिर्फ ।≶) जिल्द बधी का ॥) डाक महसूल ≶)

रामलाल नेमाणी

मालिक "रामप्रेस"

न० ५८ तुलापट्टी कलकत्ता

# MATLAB SANGRAH

Hindi, English, Urdu, Bengali, Gujrati,

Marhati, Telungi, Marwari,

and Delhiwal Languages

By

Ramlall Nemani

PROPRIETOR OF RAM PRESS CALCUTTA

For the use of public

Published by the Author in his

RAM PRESS

All Rights Reserved

Price per copy Rs 2/4 Postage 6 As

REGISTERED UNDER ACT X X OF
1847 AND ACT X X V OF 1867

ऐक्ट ( आईन ) २० सन १८४७ और ऐक्ट २५ सन १८६७ ईसवीके मुताबिक इस किताब की रेजिस्टरी करायी गई है कोई महाशय इसको या इसके आशय को न छपावें नहीं तो नफेके बदले में नुकसान उठाना पड़ेगा।



— — -

प्रकाशक—रामलाल नेमाणी
प्रोप्राईटर "रामप्रेस"
५८, काटन स्ट्रीट बड़ाबजार, कलकत्ता।
प्रिण्टर—श्रीहरिश्चन्द्र घोष

# भूमिका।

प्रिय पाठक !

आपतो भली भांति जानते होंगे कि एकताके बिना किसी देशका उद्धार नहीं होता है। आजतक जितने देशकी उन्नति सुनने में आई है सबमें एकता ही प्रधान रही है। साथही इसके आपको यह भी मालूम होगा कि भाषा, भाव, भेष येही तीनो एकताके प्यारे सन्तान हैं जिनके प्यारसे एकता आती है जहा इन तीनों में किसीका अनादर होता है वहासे एकता दूर भागती है।

हमारे भारत वर्षका कुछ ऐसा ही दुर्भाग्य आ उपस्थित हुआ है कि इन तीनोंका कहना कौन कहे एक भी पूर्ण रूपसे नहीं वर्तमान है। तब भला एकता क्योंकर हो! जहा एककी भाषा दूसरा नहीं समझता और इसी लिये भाव भी एकसे दूसरेका नहीं मिलता। और बेशके लिये क्या कहना है जहा एक भाव ही नहीं वहा एक वेश क्या आने गया? अब आप भली भांति समझ सकते हैं कि वहा बिचारी एकता क्यों कर आना पसन्द करेगी? फिर हो चुका! जहा एकता नहीं वहा सब कुछका सत्यानाशही है भला बताइये! इस बिचारे दीन भारतका क्योंकर उद्धार हो सकता है?

एक दिन मेरे मनमें सहसा यह बात उठ पडी कि कोन ऐसा उपाय है जिससे एक प्रान्तके हमारे भारत वासी दूसरे प्रान्तके भारतवासी से भली भांति अपने भाव को प्रकाशकर मैत्री का परिचय दें एव एक दूसरेके साथपूर्ण सहानुभूतिको बढावें। मेरे मनमें जिस समय यह तरग उठा था। कि ईश्वरने हमारी इच्छाको पूर्ण करनेके लिये बडे २ महानुभावोंके हृदयमें भारतमें एक लिपि होनेके विचारका प्रादुर्भाव किया

बस! सभी बडे २ विद्वानों के हृदय में यह बात उठने लगी कि कैसे भारतवर्ष मात्रमें एक लिपि हो। निदान इसके प्रचारके लिये एक सभा स्थापित हो ही गई बल्कि उस सभाने भिन्न २ भाषाओंकी कई एक पुस्तकें देवनागर अक्षर में छपवाभी डाली अब मेरे साहसने मुझे दूना जोर दिया मैंने झट यह पुस्तक

तैयार की इसमें अनेक भाषायें हैं जैसे हिन्दी, अगरेजी, उर्दू, बगला, गुजराती, मराठी, तैलगी, मारवाडी, दिल्लीवाल इनमें जितनी भाषायें दी गई हैं उनके अक्षर विन्यास जरूरी व्याकरण एवं बोल चालके शब्द देदिये गये हैं

ऐसे तो बिना स्वार्थके जगत्में कोई भी किसी काममें प्रवृत्त नहीं होता है पर मेरा अधिक परिश्रम अपने देशवासी भाइयों को परस्परमें अपने २ भावको जतानेही के लिये है

यदि केवल रुपयाही कमाने की इच्छा रहती तो आज कल हमारे देशके प्राय अधिकाश नव युवक उपन्यास ही के रसिया अधिक होते हैं तो मैं एक तिलस्मकी हवा खिलानेवाला उपन्यास ही निकालता जिससे औरोंकी भाति ग्रन्थकर्ता होनेकी लालसा भी मिटजाती और कुछ रुपये भी हाथ लगते पर मेरे उद्योगने उधर ध्यान तक नहीं दिया मेरी बराबर यही उत्कट इच्छा बनी रही कि किस भाति हम चार देशके चार भाई इकट्ठे होकर अपने मनके भाव को जताकर सहानुभूति प्रकट करते बस ! इसी प्रबल इच्छाने ऐसे संग्रह करनेमें मुझे जोरकर प्रवृत्त कराया है ईश्वरेच्छासे विद्वान् मनुष्योंने मेरे परिश्रम को सफल भी किया इस पुस्तकके तीन सस्करण हुए तीनों सस्करण हाथों हाथ विकगये अब चौथा संस्करण तैयार हुआ है इसमे अनेक सुधार भी किये गये हैं

परिश्रमके जाननेवाले तथा गुणग्राही पुरुषके पास इसका आदर दिन २ बढता ही जाता है और आशामी है कि इस पुस्तकसे जिनको लाभ पहुंचेगा वे मुझे इसकी वृद्धि करने के लिये उत्साहित करेंगे क्यों कि हमारे शास्त्रकारोंने लिखा है कि-'फलेन परिचीयते" अर्थात् फलसे पदार्थ परिचित हो जाता है। इस लिये मेरा इसके विषय में उत्साह बढताही जाता है

मै इसके विषयमें कुछ अधिक कहना अनुचित समझताहू इस लिये पाठकों के सामने गुणप्रशसा की ढिठाई न कर केवल इसका उद्देश्य ही कह कर विराम लेता हू आशा है कि हिन्दुस्तानमें एकता फैलानेवाले महा पुरुष तथा व्यवसायमें अनेक भाषा से सम्बन्ध रखने वाले एव अनेक भाषा में निपुणता प्राप्त करने वाले रसिक जन इसके प्रचारमें पूरी सहानुभूति देखावेंगे

आपका विनयी
रामलाल नेमाणी

| हिन्दी | अंग्रेजी | उर्दू | बंगला | गुजराती | मराठी | तिलंगी | मारवाड़ी | दिल्लीवाल |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ | A | ا | অ | અ | [illegible] | అ | [illegible] | [illegible] |
| आ | A | آ | আ | આ | [illegible] | ఆ | [illegible] | [illegible] |
| इ | I | اِ | ই | ઇ | [illegible] | ఇ | [illegible] | [illegible] |
| ई | I | اِی | ঈ | ઈ | [illegible] | ఈ | [illegible] | [illegible] |
| उ | U | اُ | উ | ઉ | [illegible] | ఉ | [illegible] | [illegible] |
| ऊ | U | او | ঊ | ઊ | [illegible] | ఊ | [illegible] | [illegible] |
| ए | E | اے | এ | એ | [illegible] | ఎ | [illegible] | [illegible] |
| ऐ | Ai | اَی | ঐ | ઐ | [illegible] | ఐ | [illegible] | [illegible] |
| ओ | O | او | ও | ઓ | [illegible] | ఒ | [illegible] | [illegible] |
| औ | Au | اَو | ঔ | ઔ | [illegible] | ఔ | [illegible] | [illegible] |
| अं | An | اں | অং | અં | [illegible] | అం | [illegible] | [illegible] |
| अः | Ah | اہ | অঃ | અઃ | [illegible] | అః | [illegible] | [illegible] |
| क | K | ک | ক | ક | [illegible] | క | [illegible] | [illegible] |
| ख | Kh | کھ | খ | ખ | [illegible] | ఖ | [illegible] | [illegible] |
| ग | G | گ | গ | ગ | [illegible] | గ | [illegible] | [illegible] |
| घ | Gh | گھ | ঘ | ઘ | [illegible] | ఘ | [illegible] | [illegible] |
| ङ | N | نگ | ঙ | ઙ | [illegible] | ఙ | [illegible] | [illegible] |
| च | C | چ | চ | ચ | [illegible] | చ | [illegible] | [illegible] |

९ भाषाकी वर्णमाला

| हिन्दी | अंग्रेजी | उर्दू | बंगला | गुजराती | मराठी | तिलंगी | मारवाड़ी | दक्षिणी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| छ | Chh | چھ | ছ | છ | 𑘔 | ఛ | [illegible] | [illegible] |
| ज | j | ج | জ | જ | 𑘕 | జ | [illegible] | [illegible] |
| झ | jh | جھ | ঝ | ઝ | 𑘖 | ఝ | [illegible] | [illegible] |
| ञ | Yan | ن | ঞ | ઞ | 𑘗 | ఞ | [illegible] | [illegible] |
| ट | T | ٹ | ট | ટ | 𑘘 | ట | [illegible] | [illegible] |
| ठ | Th | ٹھ | ঠ | ઠ | 𑘙 | ఠ | [illegible] | [illegible] |
| ड | D | ڈ | ড | ડ | 𑘚 | డ | [illegible] | [illegible] |
| ढ | Dh | ڈھ | ঢ | ઢ | 𑘛 | ఢ | [illegible] | [illegible] |
| ण | N | ن | ণ | ણ | 𑘜 | ణ | [illegible] | [illegible] |
| त | T | ت | ত | ત | 𑘝 | త | [illegible] | [illegible] |
| थ | Th | تھ | থ | થ | 𑘞 | థ | [illegible] | [illegible] |
| द | D | د | দ | દ | 𑘟 | ద | [illegible] | [illegible] |
| ध | Dh | دھ | ধ | ધ | 𑘠 | ధ | [illegible] | [illegible] |
| न | N | ن | ন | ન | 𑘡 | న | [illegible] | [illegible] |
| प | P | پ | প | પ | 𑘢 | ప | [illegible] | [illegible] |
| फ | Ph | پھ | ফ | ફ | 𑘣 | ఫ | [illegible] | [illegible] |
| ब | B | ب | ব | બ | 𑘤 | బ | [illegible] | [illegible] |
| भ | Bh | بھ | ভ | ભ | 𑘥 | భ | [illegible] | [illegible] |

| हिन्दी | अंग्रेजी | उर्दू | बंगला | गुजराती | मराठी | तैलंगी | मारवाड़ी | दिल्लीवाल |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | M | م | ম | મ | [illegible] | మ | [illegible] | [illegible] |
| य | Y | ی | য | ય | [illegible] | య | [illegible] | [illegible] |
| र | R | ر | র | ર | [illegible] | ర | [illegible] | [illegible] |
| ल | L | ل | ল | લ | [illegible] | ల | [illegible] | [illegible] |
| व | W | و | ব | વ | [illegible] | వ | [illegible] | [illegible] |
| श | Sh | ش | শ | શ | [illegible] | శ | [illegible] | [illegible] |
| ष | Sh | ش | ষ | ષ | [illegible] | ష | [illegible] | [illegible] |
| स | S | س | স | સ | [illegible] | స | [illegible] | [illegible] |
| ह | H | ه | হ | હ | [illegible] | హ | [illegible] | [illegible] |
| ल | L | ل | ল | ળ | [illegible] | ళ | [illegible] | [illegible] |
| क्ष | Xh | کش | ক্ষ | ક્ષ | [illegible] | క్ష | [illegible] | [illegible] |
| त्र | TT | تر | ত্র | ત્ર | [illegible] | త్ర | [illegible] | [illegible] |
| ज्ञ | Gna | گنا | জ্ঞ | જ્ઞ | [illegible] | జ్ఞ | [illegible] | [illegible] |
| क | K | ک | ক | ક | [illegible] | క | [illegible] | [illegible] |
| का | Ka | کا | কা | કા | [illegible] | కా | [illegible] | [illegible] |
| कि | Ki | کی | কি | કિ | [illegible] | కి | [illegible] | [illegible] |
| की | Ki | کی | কী | કી | [illegible] | కీ | [illegible] | [illegible] |
| कु | Ku | کو | কু | કુ | [illegible] | కు | [illegible] | [illegible] |

## ९ भाषाकी वर्णमाला

| हिन्दी | अंग्रेजी | उर्दू | बंगला | गुजराती | मराठी | तैलंगी | मारवाड़ी | दिल्लीमाल |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कू | Ku | کُو | কূ | કૂ | [illegible] | కూ | [illegible] | [illegible] |
| के | Ke | کے | কে | કે | [illegible] | కే | [illegible] | [illegible] |
| कै | Kai | کَے | কৈ | કૈ | [illegible] | కై | [illegible] | [illegible] |
| को | Ko | کو | কো | કો | [illegible] | కో | [illegible] | [illegible] |
| कौ | Kau | کَو | কৌ | કૌ | [illegible] | కౌ | [illegible] | [illegible] |
| कं | Kan | کں | কং | કં | [illegible] | కం | [illegible] | [illegible] |
| कः | Kah | کہ | কঃ | કઃ | [illegible] | కః | [illegible] | [illegible] |
| १ | 1 | ۱ | ১ | ૧ | १ | ౧ | १ | १ |
| २ | 2 | ۲ | ২ | ૨ | २ | ౨ | २ | २ |
| ३ | 3 | ۳ | ৩ | ૩ | ३ | ౩ | ३ | ३ |
| ४ | 4 | ۴ | ৪ | ૪ | ४ | ౪ | ४ | ४ |
| ५ | 5 | ۵ | ৫ | ૫ | ५ | ౫ | ५ | ५ |
| ६ | 6 | ۶ | ৬ | ૬ | ६ | ౬ | ६ | ६ |
| ७ | 7 | ۷ | ৭ | ૭ | ७ | ౭ | ७ | ७ |
| ८ | 8 | ۸ | ৮ | ૮ | ८ | ౮ | ८ | ८ |
| ९ | 9 | ۹ | ৯ | ૯ | ९ | ౯ | ९ | ९ |
| १० | 10 | ۱۰ | ১০ | ૧૦ | १० | ౧౦ | १० | १० |

# विषयानुक्रमणिका।

## हिन्दी भाग पहिला।



## अङ्गरेजी भाग दुसरा।

## उर्दू भाग तीसरा।



## बङ्गला भाग चौथा।



## गुजराती भाग पांचवा।



## मराठी भाग छठा।





# INDEXES

**Subjects** page

## PART I HINDEE



## PART II ENGLISH

## PART III URDU



## PART IV BENGALI



## PART V GUJRATI



## PART VI MARATTI



---

## فہرست بہ تفصیل مضامین

### حصہ اول ہندی

## حصہ دویم انگریزی



## حصہ سویم اُردو



## حصہ چہارم بنگلہ



## حصہ پنجم گجراتی

## ભાગ ૨જો—ઇંગ્રેજી.



## ભાગ ૩ ઉર્દુ.

## ભાગ ૪ થો અગલા.



## ભાગ ૫ મો ગુજરાતી



## ભાગ ૬ ઠો મરાઠી.



## मराठी भाग पहिला हिन्दी।

AUJUR-HAND BHAIRODAN
JAIN LIBRARY.







(राजपूताना)

अगजाननपद्मार्कं गजाननं अहर्निशम् ।
अनेकदं तं भक्तानामेकदन्तमुपास्महे ॥ १ ॥
अर्चामि वाचस्पतिमत्सरेण सारापि लब्धु यदहमण्डलीय ।
मुक्ताऽऽत्ममूर्त्तत्वमुपैति यस्या सा सम्प्रसादाऽस्तु सरस्वती य ॥ २ ॥

## स्वरवर्णमाला ।

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ | आ | इ | ई | उ | ऊ | ऋ | ॠ |
| ऌ | ॡ | ए | ऐ | ओ | औ | अं | अः |

## व्यञ्जनवर्णमाला ।

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| क | ख | ग | घ | ङ | च | छ | ज | झ | ञ |
| ट | ठ | ड | ढ | ण | त | थ | द | ध | न |
| प | फ | ब | भ | म | य | र | ल | व | श |
| ष | स | ह | क्ष | | | | | | |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | ० |

## बारहखडी।

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| क | का | कि | की | कु | कू | के | कै | को | कौ | कं | कः |
| ख | खा | खि | खी | खु | खू | खे | खै | खो | खौ | ख | खः। |
| ग | गा | गि | गी | गु | गू | गे | गै | गो | गौ | ग | गः। |
| घ | घा | घि | घी | घु | घू | घे | घै | घो | घौ | घ | घः। |
| च | चा | चि | ची | चु | चू | चे | चै | चो | चौ | चं | चः। |
| छ | छा | छि | छी | छु | छू | छे | छै | छो | छौ | छं | छः। |
| ज | जा | जि | जी | जु | जू | जे | जै | जो | जौ | ज | जः। |
| झ | झा | झि | झी | झु | झू | झे | झै | झो | झौ | झ | झः। |
| ट | टा | टि | टी | टु | टू | टे | टै | टो | टौ | टं | टः। |
| ठ | ठा | ठि | ठी | ठु | ठू | ठे | ठै | ठो | ठौ | ठ | ठ। |
| ड | डा | डि | डी | डु | डू | डे | डै | डो | डौ | डं | डः। |
| ढ | ढा | ढि | ढी | ढु | ढू | ढे | ढै | ढो | ढौ | ढ | ढ। |
| ण | णा | णि | णी | णु | णू | णे | णै | णो | णौ | ण | णः। |
| त | ता | ति | ती | तु | तू | ते | तै | तो | तौ | त | तः। |
| थ | था | थि | थी | थु | थू | थे | थै | थो | थौ | थ | थः। |
| द | दा | दि | दी | दु | दू | दे | दै | दो | दौ | दं | दः। |

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ध | धा | धि | धी | धु | धू | धे | धै | धो | धौ | धं | धः। |
| न | ना | नि | नी | नु | नू | ने | नै | नो | नौ | नं | नः। |
| प | पा | पि | पी | पु | पू | पे | पै | पो | पौ | पं | पः। |
| फ | फा | फि | फी | फु | फू | फे | फै | फो | फौ | फं | फः। |
| ब | बा | बि | बी | बु | बू | बे | बै | बो | बौ | बं | बः। |
| भ | भा | भि | भी | भु | भू | भे | भै | भो | भौ | भं | भः। |
| म | मा | मि | मी | मु | मू | मे | मै | मो | मौ | मं | मः। |
| य | या | यि | यी | यु | यू | ये | यै | यो | यौ | यं | यः। |
| र | रा | रि | री | रु | रू | रे | रै | रो | रौ | रं | रः। |
| ल | ला | लि | ली | लु | लू | ले | लै | लो | लौ | लं | लः। |
| व | वा | वि | वी | वु | वू | वे | वै | वो | वौ | वं | वः। |
| श | शा | शि | शी | शु | शू | शे | शै | शो | शौ | शं | शः। |
| ष | षा | षि | षी | षु | षू | षे | षै | षो | षौ | षं | षः। |
| स | सा | सि | सी | सु | सू | से | सै | सो | सौ | सं | सः। |
| ह | हा | हि | ही | हु | हू | हे | है | हो | हौ | हं | हः। |
| क्ष | क्षा | क्षि | क्षी | क्षु | क्षू | क्षे | क्षै | क्षो | क्षौ | क्षं | क्षः। |

## दो अक्षरोंका लेसन।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ाका | काकी | बाबा | बाबी | दादा | दादी |
| ाचा | चाची | नाना | नानी | मामा | मामी |
| ाउ | ताई | छोरा | छोरी | साला | साली |
| ्फा | फूफी | जीजा | जीजी | दास | मीना |
| ाल | घर | चद | मन | भान | सिंघ |
| ्त | लाल | काला | देव | राग | रूप |
| ास | चद | सुख | मन | देव | दास |
| ाथ | साथ | मन | भानु | कृपा | हरि |
| ापी | रवि | दत्त | हरी | राम | कासी |
| ाव | दाऊ | रघ | कालु | दुर्गा | दीन |
| ोडा | धनी | पिता | पुरी | खावो | अच्छा |

ाता दयालु है बाबा जाता है मामी ममताळु है काका कृपालु है
ाचा आता है मामा अजमेर गया दादा दादी स्वर्ग में है चाची रसोई बनाती है
ाली बहुत चञ्चल है भानु उगता है कालु भागता है यह फल अच्छा है

---

## तीन अक्षरोंका लेसन।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ाहिये | जाने दो | किसको | कचौडी | सुनिये |
| ाडका | क्याकहा | कहताहूं | सुनताहूं | कहोतो |
| ुनोतो | आइये | बैठिये | देखिये | किसको |
| ासको | कौन है | कहोहै | आयाहूं | कहांसे |
| ाठना | रखना | ज्यादा | आराम | करोगे |
| ारना | छेदना | अज्ञान | करना | मञ्जूर |
| ारीब | चौपाया | कारण | बालक | होता है |
| ावर | कांपना | रसीद | आदम | आते हैं |
| किसान | करना | लिखना | जमीन | अच्छी है |
| ालाका | मदद | बचना | कितना | हमारी |

रवि रति तीक्ष्णो भवति यदि नभोमण्डलं निर्मलं भवति। बोपदेवो मुग्धबोध व्याकरणं प्रणीतवान्। पक्षिणो रात्रौ वृक्षशाखायां निवसन्ति। साधवः सर्वभूतेषु दया कुर्वन्ति। कालीदासो बहूनि काव्यानि रचितवान्। अर्जुनो बाहुबलेन पृथिवीमजयत्। युधिष्ठिरः सदा सत्यमुवाच। उद्योगी पुरुषो लक्ष्मीमुपैति कापुरुषा एवदैवमवलम्बन्ते।

---

चतुर्थं पाठः।

पाटलिपुत्र नगरे चन्द्रगुप्तोनाम राजावभुव। चाणक्यश्चन्द्र गुप्तस्य नरपतेरमात्य आसीत्। परशुरामः पृथिवीं निःक्षत्रियामकरोत्। धृतराष्ट्रो जन्मान्ध आसीत् तेन राज्यं न प्राप। रामः पितुरादेशात् सीतया लक्ष्मणेन च सह वनं जगाम। भीमो गदाघातेन दुर्य्योधनस्य ऊरु वभञ्ज। चन्द्रं दृष्ट्वा मनसी महान् हर्षो जायते। आकाशे रजन्यामसंख्यानि नक्षत्राणि दृश्यन्ते रात्रौ प्रभातायां पूर्वस्यां दिशि सूर्य्यः प्रकाशते। वसन्तागमे तरुषु लतासु च नवपल्लवानि कुसुमानि च जायन्ते।

---

पञ्चम. पाठः।

यो वाल्ये विद्यां नोपार्जयति स चिराय मुर्खो भवति। यो दयालु र्भवति स दीनेभ्यो धनं ददाति। यः कृपणो भवति स आत्मानमपि वञ्चयते। यो बन्धुवाक्यं न शृणोति स विपदमाप्नोति। पण्डिताः शास्त्रलोचनया कालं यापयन्ति। मूर्खो निद्रया कलहेन च समयमतिवाहयन्ति। यः शठेषु विश्वसिति स आत्मको

मृत्युमाह्वयति। यो विपदि सहायो भवति स एव यथार्थवन्धुः। यो दुर्जनेन सह मैत्रीं करोति स पदे पदे विपदमाप्नोति। यस्य कुलं शीलं च न ज्ञायते न तस्मिन् सहसा विश्वसनीयम्। यत्नेन विना किमपि न सिध्यति तस्मात् सर्वेषु कार्य्येषु यत्नः करणीयः।

---

षष्ठ. पाठ।

सदा सत्यं ब्रूयात्। सर्वे सत्यवादिनमाद्रियन्ते तस्य वचसि विश्वासं कुर्वन्ति च। यो हि मिथ्यावादी भवति न कोऽपि तस्मिन् विश्वसिति।

सदा प्रियं ब्रूयात्। प्रियवादी सर्वस्य प्रियो भवति।

विद्या हि परमं धनम्। यस्य विद्याधनमस्ति स सदा सुखेन कालं नयति। श्रमेण यत्नेन च विना विद्या न भवति तस्मात् विद्यालाभाय श्रमो यत्नश्च विधेयः। विद्यां विना वृथा जीवनम्।

आलस्यं सर्वेषां दोषाणामाकरः। अलसा विद्यामुपार्ज्जयितुं न शक्नुवन्ति धनं न लभन्ते। अलसानां चिरमेव दुःखम्। तस्मादालस्यं परित्यजेत्।

मातापितरौ पुत्रार्थं बहून् क्लेशान् सहेते। तयोर्नित्यं प्रियं कुर्य्यात्। कायेन मनसा वाचा तयोर्हितं चिन्तयेत्। तयोः सततं भक्तिमान् भवेत्। प्राणात्ययेऽपि तयोरवमानना न कार्य्या। तयोरनुमतिं विना न किञ्चित् कर्म्म कर्त्तव्यम्।

---

सप्तम पाठ

अतिभोजनं रोगमूलम् आयुःक्षयकरम् । तस्मादतिभोजनं परिहरेत् ।

योऽस्मानध्यापयति सोऽस्माकं परमो गुरुः । स हि पितृवत् पूजनीयः । विद्यादाता जन्मदाता द्वावेव समानौ सम मान-नीयौ च ।

क्रोधं यत्नेन वर्जयेत् । क्रोधवशो न परुषं भाषेत न कमपि प्रहरेत् । क्रोधो हि महान् शत्रुः ।

सर्वं परवशं दुःखम् । सर्वमात्मवशं सुखम् । एतदेव सुख-दुःखयोर्लक्षणम् ।

परहिंसायां परोपकारे च बुद्धिर्न कार्य्या । तयोः समं पापं नास्ति ।

यथाशक्ति परेषामुपकारं कुर्य्यात् । परोपकारो हि परमो धर्मः ।

अहङ्कारं परिहरेत् । नाहङ्कारात् परो रिपुः ।

सन्तुष्टस्य सदा सुखम् । य आत्मनः सुखमिच्छेत् स सन्तोषमवलम्बते । सन्तोषमूलं हि सुखम् ।

षष्टम. पाठ ।

| | |
|---|---|
| गमिष्यामि | जाऊंगा। |
| इदानीमेवाऽऽगच्छामि | अभी आता हू। |
| तत्र किं कार्य्यमस्ति ? | वहा क्या काम है ? |
| अद्य किं किं कुर्य्याम् | आज क्या क्या करूं ? |
| भवन्त कुतस्त्या. ? | आप कहाके हो ? |
| तव किन्नामास्ति ? | तेरा क्या नाम है ? |
| किं करणीयम् ? | क्या करना चाहिये ? |
| उत्तिष्ट | उठ। |
| प्रात.कालोजात | सबेरा हुवा। |
| पूर्वं किं पठनीयम् ? | पहिले क्या पढना चाहिये ? |
| किमनेन पठितेन भविष्यति ? | इस्से पढने से क्या होगा ? |
| किं कथनीयम् ? | क्या कहना है ? |
| चालयामि | चलता हू। |
| गच्छ | जाना। |
| जलं देहि | जल दे। |
| उत्तिष्ठामि | उठता हू। |
| सर्वे उत्थापिता | सब उठादिये। |
| अयं किमध्येति ? | यह क्या पढता है ? |
| न्यायशास्त्रम् | न्यायशास्त्र को |
| कदाऽऽगमिष्यसि ? | कब आवोगे ? |
| द्वितीये मासे | दोमहिने में। |
| अस्य कदा जन्माभूत् ? | इसका कब जन्म हुवा था ? |

| | |
|---|---|
| कदा गतोसि ? | कब आया है ? |
| किं कुर्य्याम् ? | क्या करूं ? |
| आनय | लाइये। |
| शृणोमि | सुनता हूं। |
| अस्यां मञ्जुषायां किमस्ति ? | इस संदूक में क्या है ? |
| नैव कोनचित्खल्वनृतादिकं वक्तव्यम् | कभी किसी को झूठ बोलना नहीं चाहिये |
| विचार' कर्त्तव्यः | विचार करना चाहिये। |
| क्व गच्छेय ? | कहां चले ? |
| रामस्य उद्याने | रामके बागमें। |
| त्वं किं कर्त्तुं गच्छसि ? | तू क्या करने को जाता है ? |
| पाठाय व्रजामि। | पढने के लिये जाता हूं। |
| भवान् कति वार्षिकः ? | आप कितने वर्ष के हुए ? |
| तव कति भ्रातरो भगिन्यश्च। | तेरे कितने भाई और बहिन हैं। |
| यथेच्छाऽस्ति। | जिनकी इच्छा हो। |
| भुञ्जीध्वम्। | भोजन कीजिये। |
| अत्युत्तमा सम्पन्ना | बड़े उत्तम हुए है। |
| कि कथनीयम् ? | क्या कहना है ? |
| प्रभूतं भुक्तम्। | बहुत भोजन किया। |
| तर्हि उत्तिष्टत। | तो उठिये। |
| क्षेत्राणि कर्षन्तु। | खेत जोतो। |
| व्रीहय' | धान। |
| गोधूमा | गेहूं |

# चाणक्यनीति।

नानाशास्त्रोद्धृतं वक्ष्ये राजनीतिसमुच्चयम्। सर्वबीजमिदं शास्त्र चाणक्यं सारसंग्रहम्॥ मूलसूत्र प्रवक्ष्यामि चाणक्येन यथोदितम्। यस्य विज्ञानमात्रेण मूर्खो भवति पण्डितः। विद्वत्त्वञ्च नृपत्वञ्च नैवतुल्य कदाचन। स्वदेशे पूज्यते राजा विद्वान् सर्वत्र पूज्यते॥ १॥ पण्डिते च गुणा सर्वे मूर्खे दोषा हि केवलम्। तस्मान्मूर्खसहस्रेषु प्राज्ञ एको विशिष्यते॥ २॥ मातृवत् परदारेषु परद्रव्येषु लोष्ट्रवत्। आत्मवत् सर्वभूतेषु य पश्यति स पण्डित॥ ३॥ किं कुलेन धनेनापि गुणहीनस्तु यो नर। अकुलीनोऽपि शास्त्रज्ञो दैवतैरपि पूज्यते॥ ४॥ रूपयौवनसम्पन्ना विशालकुलसम्भवा। विद्याहीना न शोभन्ते निर्गन्धा इव किंशुका॥ ५॥ नक्षत्रभूषणं चन्द्रो नारीणा भूषण पति। पृथिवीभूषण राजा विद्या सर्वस्य भूषणम्॥ ६॥ माता शत्रु पिता वैरी येन बालो, न पाठित। सभामध्ये न शोभन्ते हंसमध्ये बको यथा॥ ७॥ वरमेको गुणी पुत्रो न च मूर्खशतैरपि। एकश्चन्द्रस्तमो हन्ति न च तारागणो-ऽपिसन्॥ ८॥ लालयेत् पञ्चवर्षाणि दशवर्षाणि ताडयेत्। प्राप्ते तु षोडशे वर्षे पुत्र मित्रवदाचरेत्॥ ९॥ एकेनापि सुवृक्षेण पुष्पितेन सुगन्धिना। वासित तद्वन सर्वं सुपुत्रेण कुल यथा॥ १०॥ एकेनापि कुवृक्षेण कोटरस्थेन वह्निना। दह्यते तद्वनं सर्वं कुपुत्रेण कुल यथा॥ ११॥ दूरत शोभते मूर्खो लम्बशाटपटावृत। तावच्च शोभते मूर्खो यावत्किञ्चिन्न भाषते॥ १२॥ विषादप्यमृतं ग्राह्य-ममेध्यादपि काञ्चनम्। नीचादप्युत्तमां विद्या स्त्रीरत्न दुष्कुला-दपि॥ १३॥ उत्सवे व्यसने चैव दुर्भिक्षे शत्रु विग्रहे। राजद्वारे

श्मशाने च यस्तिष्ठति स बान्धव. ॥ १४ ॥ परोक्षे कार्य्यहन्तार प्रत्यक्षे प्रियवादिनम् । वर्जयेत्तादृशं मित्र विषकुम्भ पयो मुखम् ॥ १५ सकृद्दुष्टश्च मित्र यः पुनः सन्धातुमिच्छति । स मृत्युमुपगच्छति गर्भमश्वतरी यथा ॥ १६ ॥ न विश्वसेदविश्वस्तं मित्रञ्चापि न विश्वसेत् । कदाचित् कुपित मित्र सर्वदोष प्रकाशयेत् ॥ १७ ॥ उपकारगृहीतेन शत्रुणा शत्रुमुद्धरेत् । पादलग्नकरस्थेन कण्टकेनेव कण्टकम् ॥ १८ ॥ न कश्चित् कस्यचिन्मित्रं न कश्चित् कस्यचिद्रिपुः । कारणेन हि जायन्ते मित्राणि रिपवस्तथा ॥ १९ ॥ दुर्जनं प्रियवादी च नैव विश्वासकारणम् । मधु तिष्ठति जिह्वाग्रे हृदये तु हलाहलम् ॥ २० ॥ दुर्जनः परिहर्त्तव्यो विद्ययाऽलङ्कृतोऽपि स । मणिना भूषितः सर्पः किमसौ न भयङ्करः ॥ २१ ॥ नदीनां नखिना चैव शृङ्गिणां शस्त्रपाणिनाम् । विश्वासो नैव कर्त्तव्यः स्त्रीणां राजकुलस्य च ॥ २२ ॥ हस्ती हस्तसहस्रेण दशहस्तेन वाजिनः । शृङ्गिण शत हस्तेन स्थानत्यागेन दुर्जनः ॥ २३ ॥ आपदर्थं धन रक्षेद्दारान् रक्षेद्धनैरपि । आत्मान सतत रक्षेद्दारैरपि धनैरपि ॥ २४ ॥ परदार परद्रव्य परिवाद परस्य च । परिहास गुरोः स्थाने चापल्यञ्च विवर्जयेत् ॥ २५ ॥ त्यजेदेक कुलस्यार्थे ग्रामस्यार्थे कुलं त्यजेत् । ग्राम जनपदस्यार्थे आत्मार्थे पृथिवीन्त्यजेत् ॥ २६ ॥ चल त्येकेन पादेन तिष्ठत्येकेन बुद्धिमान् । प्रसमीक्ष्य परस्थानं पूर्व मायतन त्यजेत् ॥ २७ ॥ लुब्धमर्थेन गृह्णीयात् क्रुद्धमञ्जलिकर्मणा । मूर्खं छन्दोऽनुवृत्तेन तथा सत्येन पण्डितम् ॥ २८ ॥ अर्थनाश मनस्ताप गृहे दुश्चरितानि च । वञ्चनाञ्चापमानञ्च मतिमान्न प्रकाशयेत् ॥ २९ ॥ धनधान्यप्रयोगेषु तथा विद्यागमेषु च । आहारे

व्यवहारे च त्यतानज्ञ: सुखी भवेत् ॥ ३० ॥ धनिनः श्रोत्रियो राजा नदीवैद्यस्तु पञ्चम । पञ्च यत्र न विद्यन्ते तत्र वास न कारयेत् ॥ ३१ ॥ यस्मिन् देशे न सम्मान न प्रीतिर्न च बान्धवाः । न च विद्यागम कश्चि त्तं देश परिवर्जयेत् ॥ ३२ ॥ मनसा चिन्तित कर्म्म वचसा न प्रकाशयेत् । अन्यलचितकार्य्यस्य यत सिद्धिर्न जायते ॥ ३३ ॥ कुदेशञ्च कुवृत्तिञ्च कुभार्य्यां कुनदीं तथा । कुद्रव्यञ्च कुभोज्यञ्च वर्जयेच्च विचक्षण: ॥ ३४ ॥ ऋणशेषोऽग्निशेषश्च व्याधिशेषस्तथैव च । पुनश्च वर्द्धते यस्मात्तस्मात् शेषञ्च कारयेत् ॥ ३५ ॥ चिन्ताज्वरो मनुष्याणा वस्त्राणामातपो ज्वर । असौभाग्य ज्वर स्त्रीणा मश्वाना मैथुन ज्वरः ॥ ३६ ॥ अस्ति पुत्रो वशे यस्य व्रते भार्य्या तथैव च । अभावे सति सन्तोष: स्वर्गस्थोऽसौ महीतले ॥ ३७ ॥ दुष्टा भार्य्या शठ मित्र भृत्यश्चोत्तरदायक: ॥ ससर्पे च गृहे वासो मृत्युरेव न सशय: ॥ ३८ ॥ माता यस्य गृहे नास्ति भार्य्या चाप्रिय वादिनी । अरण्य तेन गन्तव्य यथारण्य तथा गृहम् ॥ ३९ ॥ ऋण कर्त्ता पिता शत्रु माता शत्रुर्व्यभिचारिणी । भार्य्या रूपवती शत्रु पुत्र शत्रु: कुपण्डित ॥ ४० ॥ कोकिलानां स्वरूप नारीरूप पतिव्रतम् । विद्या रूप कुरूपाणा क्षमा रूप तपस्विनाम् ॥ ४१ ॥ अविद्या जीवन शून्य दिक् शून्या चाप्य बान्धवा । पुत्रहीन गृहशून्यसर्व शून्य दरिद्रता । अदाता वशदोषेण कर्मदोषाद्दरिद्रता । उन्मादो मातृदोषेण पितृदोषेण मूर्खता ॥ ४३ ॥ गुरुरग्निर्द्विजातीना वर्णाना ब्राह्मणो गुरु । पतिरेको गुरुः स्त्रीणा सर्वस्याभ्यागतो गुरुः ॥ ४४ ॥ अतिदर्पे हता लङ्का अतिमाने च कौरवा: । अतिदाने बलिर्बद्धः सर्वमत्यन्तगर्हितम् ॥ ४५ ॥ वस्त्रहीनस्त्वलङ्कारो घृतहीनञ्च भोजनम् ।

स्तनहीना च या नारी विद्याहीनञ्च जीवनम् ॥ ४६ ॥ भोज्यं भोजनशक्तिश्च रतिशक्तिर्वरा स्त्रियः। विभवो दानशक्ति श्च नाल्पस्य तपसः फलम् ॥ ४७ ॥ पुत्रप्रयोजना दारा पुत्र.पिण्ड प्रयोजनः हितप्रयोजन मित्र धनं सर्वप्रयोजनम् ॥ ४८ ॥ दुर्लभ प्राकृतं वाक्य दुर्लभः पुत्रपण्डित.। दुर्लभासदृशी भार्य्या दुर्लभः स्वजनः प्रियः ॥ ४९॥ शैले शैले न माणिक्य मौक्तकं न गजे गजे। साधवो नहि सर्वत्र चन्दनं न वने वने ॥ ५० ॥ अशोच्या निर्धनः प्राज्ञोऽशोच्यः पण्डित बान्धवः। अशोच्या विधवा नारी पुत्रपौत्रप्रतिष्ठिता ॥ ५१ ॥ अविद्य. पुरुषः शोच्यः शोच्य मैथुनमप्रजम्। निराहाराः प्रजाः शोच्याः शोच्य राज्यमराजकम् ॥ ५२ ॥ कुलीनैः सह सम्पर्क पण्डितैः सह मित्रताम्। ज्ञातिभिश्च समं मेल कुर्वाणो न विनश्यति ॥ ५३ ॥ कष्टा वृत्ति पराधीना कष्टो वासो निराश्रय.। निर्द्धनो व्यवसायश्च सर्वकष्टा दरिद्रता ॥ ५४ ॥ तस्करस्य कुतो धर्मदुर्जनस्य कुत. क्षमा। वेश्यानाञ्च कुत स्नेह : कुत. सत्यञ्च कामिनाम् ॥ ५५ ॥ प्रेषितस्य कुतो मान कोपनस्य कुतः सुखम्। कुत. स्त्रीणा सती त्वञ्च कुतः प्रीतिः खलस्य च ॥ ५६ ॥ दुर्बलस्य वल राजा वालाना रोदन वलम्। वलं मूर्खस्यमौनत्वं चौराणामनृत वलम् ॥ ५७ ॥ यो ध्रुवाणि परित्यज्य अध्रुवं परिवसेवते। ध्रुवाणि तस्य नश्यन्ति अध्रुवं नष्ट मेव च ५८ ॥ शुष्कं मास स्त्रियो वृद्धा वालार्कस्तरुणं दधि। प्रभाते मैथुनं निद्रा सद्यः प्राण हराणि षट् ॥ ५९ ॥ सद्यो-मासं नवान्नञ्च वालास्त्री चीरभोजनम्। घृतमुष्णोदकञ्चैवसद्य प्राण कराणि षट् ॥ ६० ॥ सिंहादेकं वकादेकं षट्शुनस्त्रीणि गर्द्दभात्। वायसात् पञ्च शिक्षेच्च चत्वारि कुक्कुटादपि ॥ ६१ ॥

## १ से १०० तक का।

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ११ | २१ | ३१ | ४१ | ५१ | ६१ | ७१ | ८१ | ९१ |
| २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | ६२ | ७२ | ८२ | ९२ |
| ३ | १३ | २३ | ३३ | ४३ | ५३ | ६३ | ७३ | ८३ | ९३ |
| ४ | १४ | २४ | ३४ | ४४ | ५४ | ६४ | ७४ | ८४ | ९४ |
| ५ | १५ | २५ | ३५ | ४५ | ५५ | ६५ | ७५ | ८५ | ९५ |
| ६ | १६ | २६ | ३६ | ४६ | ५६ | ६६ | ७६ | ८६ | ९६ |
| ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ६७ | ७७ | ८७ | ९७ |
| ८ | १८ | २८ | ३८ | ४८ | ५८ | ६८ | ७८ | ८८ | ९८ |
| ९ | १९ | २९ | ३९ | ४९ | ५९ | ६९ | ७९ | ८९ | ९९ |
| १० | २० | ३० | ४० | ५० | ६० | ७० | ८० | ९० | १०० |

## १ से १० तक का पहाडा।

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० |
| २ | ४ | ६ | ८ | १० | १२ | १४ | २६ | १८ | २० |
| ३ | ६ | ९ | १२ | १५ | १८ | २१ | २४ | २७ | ३० |
| ४ | ८ | १२ | १६ | २० | २४ | २८ | ३२ | ३६ | ४० |
| ५ | १० | १५ | २० | २५ | ३० | ३५ | ४० | ४५ | ५० |
| ६ | १२ | १८ | २४ | ३० | ३६ | ४२ | ४८ | ५४ | ६० |
| ७ | १४ | २१ | २८ | ३५ | ४२ | ४९ | ५६ | ६३ | ७० |
| ८ | १६ | २४ | ३२ | ४० | ४८ | ५६ | ६४ | ७२ | ८० |
| ९ | १८ | २७ | ३६ | ४५ | ५४ | ६३ | ७२ | ८१ | ९० |
| १० | २० | ३० | ४० | ५० | ६० | ७० | ८० | ९० | १०० |

| अक्षर | स्थान | नाम |
|---|---|---|
| अ, आ, कवर्ग और विसर्ग | कण्ठ | कण्ठ्य |
| इ, ई, चवर्ग और य श | तालु | तालव्य |
| ऋ ॠ र और टवर्ग | मूर्द्धा | मूर्द्धन्य |
| स ऌ ॡ और तवर्ग | दन्त | दन्त्य |
| उ ऊ और पवर्ग | ओष्ठ | ओष्ठ्य |
| ए ऐ | कण्ठ और तालु | कण्ठतालव्य |
| ओ औ | कण्ठ और ओष्ठ | कण्ठौष्ठ्य |
| अनुस्वार और ङ ञ म ण न | नासिका जिह्वा का अग्रभाग | नासिक्य |
| ड़ ढ़ | उलट कर मूर्द्धा से मिलने पर | द्विस्पृष्ट |

(१३) जानना चाहिये अकारादि सानुनासिक होते हैं और सानुनासिक के जनाने के लिये इनके सिरपर ँ ऐसा चिन्ह लिखते हैं जिस को अर्द्ध चन्द्र कहते हैं जैसे —बाँस

स्वर यह हैं —

अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ ए ऐ ओ औ अं अः व्यञ्जन यह हैं — क ख ग घ ङ। च छ ज झ ञ। ट ठ ड ढ ण। त थ द ध न। प फ ब भ म। य र ल व श ष। स ह क्ष त्र ज्ञ।

इन अक्षरों के आगे 'कार' के जोड़ने से उन्हीं अक्षरों का बोध होता है कि जिन के आगे वह लगाया जाता है, जैसे —अकार से 'अ' और मकार से 'म' समझा जाता है।

---

## सन्धि।

(१४) जब दो अक्षर निकट रहने पर मिल जाते हैं तो उन के मेल से जो विकार होता है उस को सन्धि कहते हैं। सन्धि तीन प्रकार की होती हैं—स्वरसन्धि व्यञ्जन और स्वरसन्धि।

(१५) स्वर के साथ स्वर का मेल होनेसे जो विकार होता है उसको स्वरसन्धि

कहते है भौर स्वर या व्यञ्जन के साथ व्यञ्जन का मेल होनेसे जो विकार होता है उसको व्यञ्जन सन्धि भौर विसर्ग के साथ व्यञ्जन या स्वर के मेल होनेसे जो विकार होता है उसे विसर्ग सन्धि कहते हैं।

## स्वरसन्धि।

(१६) जब दो ह्रस्व स्वर या दीर्घ इकट्ठे होतो दोनों मिलकर एक दीर्घ स्वर होजाता है। जैसे —राम+अनुज=रामानुज, हिम+आलय=हिमालय, विद्या+अर्थी=विद्यार्थी, गदा+आघात=गदाघात, कवि+इन्द्र=कवीन्द्र मही+ईश्वर=महीश्वर, महती+इच्छा=महतीच्छा, साधु+उपाय=साधूपाय गुरु+ऊरु=गुरूरु, वधु+ऊहनम्=वधूहनम्, स्वयम्भू+उदय=स्वयम्भूदय।

(१७) यदि अकार या आकार के आगे इकार या ईकार हो तो दोनों मिलकर एकार होजाता है उकार या ऊकार होतो दोनों मिलकर ओकार होजाता है, और ऋकार होतो अर् हो जाता है और अर् का रकार ऊपर जाकर रेफ हो जाता है। जैसे —

नर+इन्द्र=नरेन्द्र, गण+ईश=गणेश, रमा+ईश=रमेश, भाग्य+उदय=भाग्योदय, महा+उत्सव=महोत्सव, जल+ऊर्मि=जलोर्मि, गङ्गा+ऊर्मि गङ्गोर्मि हिम+ऋतु=हिमर्तु महा+ऋषि=महर्षि आदि।

(१८) यदि अकार या आकार के आगे एकार या ऐकार होतो दोनों मिल कर ऐकार हो जाता है और यदि ओकार या औकार होतो औकार हो जाता है। जैसे —

नाम+एव=नामैव तथा+एव=तथैव परम+ऐश्वर्य=परमैश्वर्य, महा+ऐश्वर्य=महैश्वर्य, सुन्दर+ओदन=सुन्दरौदन, महा+औषध=महौषध, महा+औदार्य=महौदार्य आदि।

(१८) यदि इ ई उ ऊ अचरों से भिन्न स्वर उन के आगे होतो इ ई को य् उ ऊ को व् ऋ ॠ को र् और ऌ को ल् मे बदल देते हैं। जैसे—

यदि+अपि=यद्यपि, इति+आदि=इत्यादि प्रति+उत्तर=प्रत्युत्तर, नि+ऊन=न्यून, अति+ऐश्वर्य=अत्यैश्वर्य, अति+ओज=अत्योज, अति+औदार्य=अत्यौदार्य, अनु+अय=अन्वय, सु+आगत=स्वागत, अनु+इत=अन्वित, अनु+एषण=अन्वेषण, पितृ+अनुमति=पित्रनुमति मातृ+आनन्द=मात्रानन्द,।

(२०) यदि ऐ ऐ ओ औ के आगे भिन्न स्वर हो तो ए को अय् ऐ को आय ओ को अव् और औ को आव् से बदल देते हैं। अकार या आकार पूर्व अक्षर से मिलता है और य कार या वकार आगे वाले स्वर से मिलता है। जैसे —

ने+अन=नयन ने+अक=नायक, पो+अन=पवन पौ+अक=पावक इत्यादि।

---

## व्यञ्जनसन्धि।

(२१) यदि क च ट त प के आगे ग घ ज झ द ध ब भ य र ल व अथवा कोई स्वर रहे तो क को ग से, च को ज से, ट को ड से, त को द से, और प को ब से बदल देते हैं। जैसे —

दिक्+गज=दिग्गज, दिक्+अम्बर=दिगम्बर, अच्+आदि=अजादि, षट्+आनन=षडानन, जगत्+ईश=जगदीश।

(२२) यदि क च ट प त के आगे कोई सानुनासिक अक्षर हो तो क को ङ, च को ञ, ट को ण, त को न और प को म से बदल देते हैं। जैसे—प्राक्+मुख=प्राङ्मुख, जगत्+नाथ=जगन्नाथ।

(२३) यदि त और द के आगे च और छ हो तो त और द को च से बदल देते हैं और द के आगे ट और ठ हो तो त और द को ट से बदल देते हैं। जैसे—उत्+चारण=उच्चारण, तत्+टीका=तट्टीका।

(२४) यदि त और द के आगे ज और झ या ड और ढ हो तो त और द को ज और ड से बदल देते हैं। जैसे—उत्+ज्वल=उज्ज्वल, भवत्+डमरु=भवड्डमरु,।

(२५) यदि त और द के आगे श हो तो त और द के स्थान में च और श के स्थान में छ हो जाता है। जैसे —तत्+शब्द=तच्छब्द आदि।

(२६) यदि त और द के आगे ह हो तो त और द के स्थान में द और ह के स्थान में ध हो जाता है। जैसे—तत्+हित=तद्धित,।

(२७) यदि त और द के आगे ल हो तो त और द के स्थान में भी ल हो जाता है। जैसे —उत्+लङ्घन=उल्लङ्घन आदि।

( २८ ) यदि अनुस्वार के पश्चात् कोई स्पर्श वर्ण हो तो उसी का पंचम वर्ण उसके स्थान पर होता है। जैसे – टं+कार=टङ्कार सं+भव=सम्भव इत्यादि

( २९ ) यदि ह्रस्व स्वर के पश्चात् छ हो तो छ के स्थान में च सहित छ होता है और यदि दीर्घ स्वर हो तो दोनों प्रकार प्रगट होता है। जैसे – गज+छाया=गजच्छाया, श्री+छाया=श्रीच्छाया वा श्री छाया इत्यादि।

---

## विसर्ग सन्धि।

( ३० ) स्वर या व्यञ्जन के साथ बिसर्ग का मेल होने से जो हेर फेर होता है उसे विसर्ग सन्धि कहते हैं।

( ३१ ) यदि विसर्ग के पहले इ ओर उ हो और उसके पश्चात् क, ख, प और फ होतो विसर्ग के स्थान में ष हो जाता है। जैसे –नि +कपट=निष्कपट, दु +माप=दुष्माप इत्यादि।

( ३२ ) यदि विसर्ग के पहले ह्रस्व अ हो और उसके पश्चात् ग, घ, ङ, ज, झ, ञ, ड, ढ, ण, द ध, न, ब, भ, म, य, र, ल, व, और ह होतो विसर्ग और पहल का ह्रस्व अ दोनों के स्थान पर ओ हो जाता है और यदि अकार पश्चात् में होतो वहऽ इस रूप में व लिखा जाता है। जैसे,—तेज +मय=तेजोमय, मन +रथ=मनोरथ, मन+अवधान=मनोऽवधान इत्यादि।

( ३३ ) यदि विसर्ग के पश्चात् च छ होतो उसके स्थान पर श हो जाता है, इसी प्रकार यदि त, थ होतो स और ट, ठ होतो विसर्ग की जगह पर ष हुवा करता है, जैसे —नि +चल=निश्चल, धनु +टङ्कार,=धनुष्टङ्कार, नि +तार=निस्तार इत्यादि।

( ३४ ) यदि विसर्ग के पहले अ आ, के सिवाय और कोई स्वर हो और उसके पश्चात् ग, घ, ङ, ज, झ ञ, ड, ढ, ण, द, ध, न, ब, भ, म य, र ल, व और ह होतो विसर्ग के स्थान पर र् हो जाता है। जैसे —नि +गुण=निर्गुण, बहि+सुख=बहिर्सुख इत्यादि।

( ३५ ) यदि विसर्ग के पहले आ के स्थान पर अ, इ और उ स्वर होतो विसर्ग का लोप हो कर उसके पहले का ह्रस्व स्वर दीर्घ स्वर हो जाता है। जैसे – पुन +रमते=पुनारमते नि +रोग=नीरोग, शम्भु +राजते=शम्भूराजते इत्यादि

## दूसराभाग ।

## शब्द विचार ।

( ३६ ) जो आवाज सुनाई देती है उसी को शब्द कहते हैं। शब्द दो प्रकार के होते हैं—ध्वन्यात्मक और वर्णात्मक ।

(३७) ध्वन्यात्मक शब्द से केवल ध्वनि या आवाज सुनाई देती है जिस को न हम लिख सके न बोल सके हैं और न उसका उच्चारण कर सके हैं। जैसे—किसी बाजे का सुर और जन्तु ओं की बोली ।

( ३८ ) वर्णात्मक शब्द उस वर्ण समुदाय को कहते हैं जिस से किसी अर्थका बोध होता है और उसको हम ठीक २ लिख पढ सके हैं और उसका उच्चारण भली प्रकार से कर सके हैं, जैसे —रामकृष्ण दामोदर माधव ।

( ३९ ) व्याकरण में इसी प्रकार से दो भेद हैं—सार्थक और निरर्थक ।

( ४० ) जिस शब्दका कुछ अर्थ निकलता है उसको सार्थक कहते हैं, जैसे —पशु पक्षि आदि ।

( ४१ ) जिस शब्द से किसी अर्थ का बोध नहीं होता उसको निरर्थक कहते हैं , जैसे —अम बम ।

( ४२ )अर्थ भी दो प्रकारके होते हैं—वाच्य और लक्ष्य ,

( ४३ ) जिस शब्दका जो अर्थ नियत किया गया है उसी में उसका प्रयोग किया जावे तो उस अर्थ को वाच्य कहते हैं , जैसे —गधा एक पशु है ।

( ४४ ) यदि कोई शब्दको उसको अपनी या नियुक्त अर्थके सिवाय किसी और अभिप्राय से उसका दूसरा अर्थ प्रगट करने के लिये प्रयोग में लावे तो उस अर्थ को लक्ष्य कहते हैं , जैसे —वह मनुष्य गधा है अर्थात् मूर्ख है।

( ४५ ) सार्थक शब्दके तीन भेद होते हैं—संज्ञा, क्रिया और अव्यय ।

( ४६ ) संज्ञा पदार्थ के नाम को कहते हैं, जैसे —पेड़, नदी, पर्वत आदि ।

( ४७ ) क्रिया काम के करने वा होनेको कहते हैं, जैसे – आया, गया आदि।

( ४८ ) अव्यय वह शब्द है जिस में कारकों के कारण विकार नहो, जैसे —और, यदि, परन्तु आदि ।

## संज्ञा।

( ४८ ) संज्ञा तीन प्रकार की होती हैं—रूढ़ी, यौगिक और योग रूढ़ी।

( ५० ) रूढ़ी संज्ञा उन शब्दों को कहते हैं जिनके टुकड़े सार्थक नहीं सके, जैसे,—घर, बन, घोड़ा आदि।

( ५१ ) यौगिक संज्ञा उन शब्दों को कहते हैं जो प्रकृति प्रत्यय वा शब्दों के योग से बनते हैं, जैसे—गर्भवती विद्यालय।

( ५२ ) योग रूढ़ी संज्ञा वह है जो अपने पहले अर्थको छोड़कर किसी विशेष अर्थको प्रगट करती है जैसे —पीताम्बर।

( ५३ ) पांच भेद संज्ञाके और भी है—(१) जाति वाचक जिस से सामान्य रूप का ज्ञान होता हैं, जैसे —वृक्ष, घोड़ा। ( २ ) व्यक्ति वाचक संज्ञा से केवल एक ही मनुष्य वा वस्तु के नाम का बोध होता है, जैसे —राम गोपाल इत्यादि। (३) गुण वाचक संज्ञा किसी संज्ञा के साथ बोली जाती है जिसका कि वह गुण प्रकाश करती है। यह विशेषण कहलाती है और जिसका गुण प्रकाश किया जाय उसको विशेष्य कहते हैं, जैसे —ऊंचा वृक्ष। ( ४ ) भाव वाचक संज्ञा से पदार्थों के व्यापार का बोध होता है, जैसे—ऊंचा से ऊंचाई। ( ५ ) सर्वनाम वह संज्ञा है जो संज्ञा के स्थान पर बोली जाती है, जैसे —मोहन अपने खेत में गया

( ५४ ) संज्ञा के तीन अङ्ग लिङ्ग वचन और कारक हैं।

( ५५ ) हिन्दीमें लिंग उस चिन्ह को कहते हैं जिस से स्त्रीवाचक और पुरुष वाचक शब्दों का ज्ञान होता है। इस चिन्ह या जाति भेद से संज्ञा वाचक शब्द पुल्लिंग और स्त्रीलिंग होते हैं। पुल्लिंग से पुरुष जाति और स्त्रीलिंग से स्त्रीजाति का बोध होता है। संस्कृत में नपुंसक लिंग भी होता है। यह हिन्दीमें नहीं होता इस से किसी जोड़े का बोध नहीं होता, जैसे—ईंट, पत्थर। जिनके जोड़े नहीं होते उनका पुल्लिंग और स्त्रीलिंग बोलचाल के व्यवहार से विशेषण और क्रिया लगाकर समझ लेते है, जैसे —बड़ाघर, छोटीबात, धूआंउठा, चिनगारी चमकी।

( ५६ ) हिन्दीमें पुल्लिंग से स्त्रीलिंग बनाने के चार चिन्ह हैं— ई" 'इन' 'नी' और 'आइन' पर बहुत से स्थान पर 'इन' के बदले 'न' और आइन के बदले आनी मानते है, जैसे —नर नारी, माली मालीन, या मालन, मोर, मोरनी, मिसर मिसराइन या मिसरानी।

( ५७ ) जिन पुलिग शब्दों मे अकार या आकार रहता है उन में ई प्रत्यय करके स्त्रीलिंग बनाया जाता है और उनके अन्तिम स्वर का लोप हो जाता है, जैसे— देव देवी, घोडा घोडी, नर नारी, दास दासी।

( ५८ ) यदि व्यापार करने वालो के वाचक शब्द के अन्त मे अ या आ होतो 'अ या 'आ' को 'इन या 'न' से बदल देते हैं, जैसे—सोनार सोनारिन कसेरा कसेरिन या कसेरन।

( ५९ ) किसो किसो व्यापार वाचक पुल्लिग और स्त्रीलिंग मे दोनों नियम नियुक्त रहते है, जैसे —

| | | | |
|---|---|---|---|
| अहीर | अहीरीन | अहीरन | अहीरी |
| चमार | चमारिन | चमारन | चमारी |

( ६० ) पशु पक्षि वाचक अकारान्त पुल्लिग शब्दों में नी प्रत्यय के लगाने से स्त्रीलिंग शब्द बन जाता है, जैसे' सिंह सिंहनी, मोर मोरनी।

( ६१ ) प्राय उपनाम वाची पुल्लिग शब्दों में 'आइन' ता 'न या 'आनी' और 'नी' प्रत्यय लगाने से स्त्रीलिंग हो जाता है, जैसे —

| | | | |
|---|---|---|---|
| चौबे | से | चौबाइन, | चौबन |
| पडा | से | पडाइन, | पडानी आदि |

( ६२ ) बहुत से पुल्लिग शब्दों का स्त्रीलिंग भिन्न २ शब्दो से प्रकाश किया जाता है। जैसे —

| पुल्लिग | स्त्रीलिंग |
|---|---|
| राजा | रानी |
| बाप | मा |
| पिता | माता |
| भाई | बहिन |

( ६३ ) वचन सख्या का नाम हैं। हिन्दीमें उसके दो भेद हैं—एक वचन जिस से एक वस्तुका बोध होता है और बहु वचन से एक से अधिक वस्तु का बोध होता है, जैसे —लडका पढता हैं और लडके पढते हैं। आदर भाव के प्रगट करने में एक वचन के स्थान में भी बहु वचन का प्रयोग होता है, जैसे पण्डित जी आए। बहु वचन के पांच चिन्ह हैं—ओ, ओं, ए, ए और आ।

( ६४ ) जिस से संज्ञा का सम्बन्ध क्रिया के साथ हो उसे कारक कहते हैं। कारक के आठ भेद हैं—(१) कर्त्ता (२) कर्म (३) करण (४) सम्प्रदान (५) अपादान (६) सम्बन्ध (७) अधिकरण और (८) सम्बोधन।

( ६५ ) काम के करने वाले को कर्त्ता कहते हैं। इसका मुख्य चिन्ह 'ने' है, जैसे —राम ने देखा। कर्म वह है जिस पर क्रिया का व्यापार सपूर्ण होता है जैसे —राम ने किताब वाले को देखा। इसका मुख्य चिन्ह 'को' है। करण से किसी कार्य्य की सिद्धि पाई जाती है, जिसका चिन्ह को है, जैसे ,—रामने कुत्तेको लकड़ी से मारा। जिसके निमित्त क्रिया प्रयोग में लाई जाती है, उसको सम्प्रदान कहते हैं। इसका चिन्ह 'के लिये' 'को' और 'के' और 'के हेतु' या 'के अर्थ' है, जैसे —मोहन अपने भाईके लिये एक किताब लाया। अपादान विभाग को कहते हैं, जिसका चिन्ह 'से' है जैसे —वृक्ष से पत्र झड़ते हैं, सम्बन्ध से वस्तुओं-का परस्पर अधिकार प्रगट होता हैं जिसका चिन्ह 'का' 'की' 'के' होता है, जैसे '—रामका घोड़ा। जो कर्त्ता और कर्म्म के द्वारा उन दोनों की क्रिया ओंका आधार हो उसे अधिकरण कहते हैं, जिसका चिन्ह 'में' और 'पर' है, जैसे — साधु कुटी में रहता है। राम चटाई पर बैठा है। जिस से कोई किसी को पुकार कर उस का ध्यान अपनी तरफ़ आकर्षित करे उसको सम्बोधन कहते हैं, इसके चिन्ह 'हे', 'अरे', 'हरे', 'ओ', 'हो' और 'ए' होते हैं जैसे —हे राम। इत्यादि।

( ६६ ) क्रिया और कारक का सम्बन्ध जिस से जाना जाता है उसको विभक्ति कहते हैं। हिन्दी में कारकों के चिन्ह विभक्ति हैं जो कि संज्ञा शब्दोंके अन्त में आने से यह अपने २ कारकों को प्रकाश करते है, जैसे —

## अकारान्त पुल्लिङ्ग मनुष्य शब्द।

| कारक | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| १ कर्त्ता | मनुष्य या मनुष्यने | मनुष्य या मनुष्योंने |
| २ कर्म | मनुष्य को | मनुष्यों को |
| ३ करण | मनुष्य से | मनुष्यों से |
| ४ सम्प्रदान | मनुष्य के लिये | मनुष्यों के लिये |
| ५ अपादान | मनुष्य से | मनुष्यों से |
| ६ सम्बन्ध | मनुष्य का, की, के | मनुष्यों का, की, के |

| | | |
|---|---|---|
| ७ अधिकरण | मनुष्य में | मनुष्यों में |
| ८ सम्बोधन * | हे मनुष्य ! | हे मनुष्यो ! |

इसी प्रकार और भी सब जानो ।

( ६७ ) सर्वनाम की परिभाषा पहले ही हो चुकी है। इस का कोई लिंग नियत नहीं है। यह जिस सज्ञा के बदले में आता है उसी के अनुसार इसका लिंग बनाया जाता है, जैसे —पुरुषने कहा मै आऊं गा। स्त्रीने कहा मैं आऊं गी।

( ६८ ) इसके पाच भेद है—पुरुष वाचक जिससे किसी प्राणी या वस्तु का बोध होता है जैसे—मैं, तू, वह। सकेत वाचक जो इशारे से किसी वस्तु को प्रगट करते हैं, जैसे —यह, वह, इधर, उधर। सम्बन्ध वाचक, जैसे —जो, सो प्रश्न वाचक जैसे —कौन, क्या आदि। अनिश्चय वाचक जैसे —कोई, सर्वनाम जिसके उच्चारण से कुछ निश्चय नहीं हो।

( ६९ ) पुरुष वाचक सर्वनाम के तीन अङ्ग हैं—उत्तम पुरुष बोलने वाले को कहते हैं, जैसे —मैं, हम। मध्यम पुरुष सुनने वाले को कहते हैं या जिस से कोइ बात की जावे, जैसे —तू, तुम। अन्यम पुरुष अन्य पुरुष को कहते हैं या वह जिस की बात की जावे, जैसे—वह, वे।

## उत्तम पुरुष की कारक रचना।

| कारक | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| १ कर्त्ता | मैं, मैंने | हम, हमने |
| २ कर्म | मुझको, मुझे | हमको, हमें |
| ३ करण | मुझ से | हम से |
| ४ सम्प्रदान | मेरे लिये | हमारे लिये |
| ५ अपादान | मुझ से | हम से |
| ६ सम्बन्ध | मेरा, री, रे | हमारा, री, रे |
| ७ अधिकरण | मुझ में | हम में |
| ८ सम्बोधन * | | |

## मध्यम पुरुष की कारक रचना।

| कारक | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| १ कर्त्ता | तू, तूने | तुम, तुमने |

* सर्वनाममें सम्बोधन नहीं होता।

| | | |
|---|---|---|
| २ कर्म | तुझको तुझे | तुमको, तुम्हे |
| ३ करण | तुझ से | तुम से |
| ४ सम्प्रदान | तेरे लिये | तुम्हारे लिये |
| ५ अपादान | तुझ से | तुमसे |
| ६ सम्बन्ध | तेरा, रे, री | तुम्हारा, रे, री |
| ७ अधिकरण | तुझ में | तुम में |
| ८ सम्बोधन * | | |

## अन्यम पुरुषकी कारक रचना।

| कारक | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| १ कर्त्ता | वह, उस ने | वह, वे, उन्होंने |
| २ कर्म | उसको, उसे | उनको, उन्हे |
| ३ करण | उस से | उन से, उन्हों से |
| ४ सम्प्रदान | उसके लिये | उनके लिये, उन्होंके लिये |
| ५ अपादान | उस से | उन से, उन्होंसे |
| ६ सम्बन्ध | उसका के, की | उनका, उन्होंका, के, की |
| ७ अधिकरण | उस में | उन में, उन्हों में |
| ८ सम्बोधन * | | |

(७० ) इन तीनों बहुवचन में प्रत्यय 'लोग लगाकर बोला और लिखा जाता है जैसे—हम लोग हम लोगोंने। इसी प्रकार और कारकों में भी 'लोगों' लगाया जाता है।

(७१ ) सकेत वाचक सवनाम के उच्चारण से किसी सज्ञा का निश्चय रूप इसारे से प्रगट किया जाता है; जैसे,—☞ यह घोडा। यह' पासके लिये और 'वह' दूर की वस्तु के लिये प्रयोग किया जाता है।

## (१) 'यह' शब्दकी कारक रचना।

| कारक | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| १ कर्त्ता | यह, इसने | यह, ये, इन्होंने |
| २ कर्म | इसको, इसे | इनको, इन्हें |

* सवनाम मे सम्बोधन नहीं होता।

| | | |
|---|---|---|
| ३ करण | इस से | इन से, इन्हों से |
| ४ सम्प्रदान | इसके लिये | इनके लिये, इन्होंके लिये |
| ५ अपादान | इस से | इनका, इन्हों से |
| ६ सम्बन्ध | इसका, के, की | इनका, इन्हों का, के, की |
| ७ अधिकरण | इस में | इन में, इन्हों में |
| ८ सम्बोधन * | | |

## ( २ ) 'वह' की रचना पहले ही हो चुकी है

( ७२ ) जो सर्वनाम वाक्य में कही हुई संज्ञा से सम्बन्ध रखता है उसको सम्बन्ध वाचक सर्वनाम कहते हैं। यह 'जो' या 'जौन' और इसका सम्बन्धी 'सो' या तौन सम्बन्ध वाचक सर्वनाम है। इनकी कारक रचना इस प्रकार है —

| कारक | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| १ कर्त्ता | जो जौन, जिसने | जिनने जिन्होंने |
| २ कर्म | जिसका, जिसे | जिनको, जिन्हों, जिन्होंको |
| ३ करण | जिस से | जिन से, जिन्हों से |
| ४ सम्प्रदान | जिसके लिये | जिनके लिये, जिन्होंके लिये |
| ५ अपादान | जिस से | जिन से, जिन्हों से |
| ६ सम्बन्ध | जिसका के, की | जिनका, जिन्होंका के की |
| ७ अधिकरण | जिस में | जिन में, जिन्होंमें |
| ८ सम्बोधन * | | |

| कारक | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| १ कर्त्ता | सो (तौन) तिसने | सो (तौन) तिन्होंने |
| २ कर्म | तिसको, तिसे | तिनको, तिन्हे |
| ३ करण | तिस से | तिन से |
| ४ सम्प्रदान | तिसके लिये | तिनके लिये |
| ५ अपादान | तिस से | तिन से |
| ६ सम्बन्ध | तिसका, के, की | तिनका, तिन्होंका, के की |
| ७ अधिकरण | तिस में | तिन में, तिन्हों में |
| ८ सम्बोधन * | | |

* सर्वनाम में सम्बोधन नहीं होता ।

( ७३ ) अनिश्चय वाचक सर्वनाम से किसी वस्तु का निश्चय रूप प्रगट नहीं होता, जैसे —कोई, सब, कुछ ।

| कारक | ( १ ) कोई<br>एकवचन | ( २ ) सब<br>बहुवचन |
|---|---|---|
| १ कर्त्ता | कोई, किसीने | सब सबने सभोंने |
| २ कर्म | किसी को | सबको, सभों कों |
| ३ करण | किसी से | सब से, सभों से |
| ४ सम्प्रदान | किसी के लिये | सबके लिये सभोंके लिये |
| ५ अपादान | किसी से | सब से, सभों से |
| ६ सम्बन्ध | किसीका, के, की | सबका, सभोंका, के की |
| ७ अधिकरण | किसी में | सब में, सभों में |
| ८ सम्बोधन | | |

( ७४ ) शब्द 'कोई' का 'बहुवचन नहीं होता पर इसके आगे 'लोग' बढ़ाने से या इसको दोबार कहने से इसका बहुवचन बनता , जैसे —कोई लोग कहते हैं या कोई २ कहते हैं ।

( ७५ ) 'कुछ' परिमाण वाचक सर्वनाम है। इससे इसके रूप नहीं बनते, जैसे —कुछबात, कुछलोग ।

( ७६ ) 'इस' 'उस' 'जिस 'तिस' और किसके आगे 'सा' और इन शब्दों के आदि अक्षर को ऐ', वै , 'तै', और कै' से बदल कर सादृश्यसूचक शब्द बना लेते हैं, और इसी प्रकार इनके 'स' को 'तना' से बदल कर परिमाण वाचक शब्द बना लेते हैं , जैसे —ऐसा वैसा, जैसा, तैसा, कैसा इतना उतना, जितना, तितना, कितना ।

( ७७ ) किसी सज्ञाको आदर देने के लिये उसका प्रयोग बहुवचन सर्वनाम के साथ करते हैं , जैसे—हम आते हैं ( मैं आता हूं ) तुम आते हो ( तू आता है ) पर इन में तुम के बदले आप कहा जाता है , जैसे—आप आते हैं , वे आते हैं ( वह आतो है ) ।

( ७८ ) जब कर्त्ता के पश्चात् उसके सम्बन्ध को प्रयोग करते हैं तो उसके विशेष्य के स्थान में 'अपना' 'अपने' 'अपनी" से बदल देते हैं और जब कि निज वाचक सर्वनाम प्रगट किया जाता है तो इन्हीं विशेष्यके आगे "आप" शब्द को बढ़ा देते हैं , जैसे — वह अपना काम आप कर लेता है ।

## क्रिया।

( ७९ ) क्रिया कामको कहते है जिस से 'होने' या 'करने' का अर्थ किसी काल पुरुष और वचनके साथ पाया जाए नहीं तो 'होने' और 'करने' के समान होता या करना' के आगे कारक आकर वे सज्ञा के समान हो जावेंगे, जैसे—उसका होना भला है। क्रिया धातु से बनती है।

( ८० ) धातु वह है जिस से कोई काम समझा जाए और उसके अत में 'ना' हो।

( ८१ ) धातु के दो भेद हैं अकर्मक और सकर्मक। जिस क्रिया का काम कर्त्ता ही पर समाप्त हो जाए उसको अकर्मक क्रिया कहते है, जैसे—मोहन सोता है। जिस क्रिया का काम कर्त्ता पर समाप्त न होकर कर्मपर समाप्त हो उसे सकर्मक क्रिया कहते है, जैसे—मोहन किताब पढता है इसके सिवाय कर्त्ता के लिग वचनके समान जो क्रिया हो उसको कर्त्ता प्रधान कहते है; जैसे— लडका खाता है। और जिस क्रिया का लिग वचन कर्म के लिग वचन के अनुसार हो उस क्रिया को कर्म प्रधान कहते है, जैसे—घोडा देखा जाता है।

( ८२ ) क्रिया के करने में जो समय लगता है उसको काल कहते हैं। इसके तीन भेद है--भूत, भविष्य, वर्त्तमान।

( ८३ ) भूत से काम में आरभता और सम्पूर्णता दोनों पाई जाती है, जैसे—गया। जो क्रिया आरभ भी न हुई हो उसका काल भविष्य कहलाता है; जैसे—जाएगा और जो क्रिया आरभ हुई हो पर समाप्त न हुई हो उसको वर्त्तमान कहते हैं जैसे--जाता है।

( ८४ ) भूत ६ प्रकार का होता है—सामान्य भूत, आसन्न भूत, पूर्ण भूत, अपूर्ण भूत, सदिग्ध भूत, और हेतुहेतुमद्भूत। भूतकी विशेषता जिस में न हो उसको सामान्य भूत, जिसे को समाप्त हुए विलब न हुवा हो उसे आसन्न भूत, जिसको समाप्त हुए बहुत विलब हुवा हो उसे पूर्ण भूत, जिसके होने में शका हो उसे संदिग्ध भूत और जो कारण और फल सहित भूत की दशा को सूचित करता है, उसको हेतुहेतुमद्भूत कहते है, जैसे—हुआ, हुआ है, हुआ था, होता था, हुआ होगा और होता।

( ८५ ) भविष्य का कोई भेद नहीं है, जैसे—होगा।

( ८६ ) वर्त्तमान काल तीन प्रकार के होता है--सामान्य, सदिग्ध और तात्का

लिया। सामान्य वर्त्तमान में उसकी विशेषता नहीं पाई जाती, जैसे—बैठता है। सदिग्ध वर्त्तमान कालसे शक्का का बोध होता है, जैसे—बठना होगा। और जो काम उपस्थित समयमें होता है उसको तात्कालिक वर्त्तमान कहते हैं, जैसे—बैठ रहा है।

( ८६ ) क्रिया के तीन भेद और हैं—विधि, सभावना पूर्वकालिक। विधि से आज्ञा, सभावना से क्रियाके होनेका सभव और पूर्वकालिक या अपूर्ण क्रिया से किसी क्रिया का हो चुकना और दूसरी क्रियाकी अपेचा सूचना पाई जाती हैं, जैसे —तू उठ, वह उठे उठकर आदि।

( ८७ )हेतु हेतुमद्भूत, विधि और सामान्य भूत के साधनसे क्रिया के संपूर्ण रूप बनाए जाते है। इ ग्रेजी व्याकरण के ६८ पृष्ट से ८० तक केवल क्रियाके साधित दृष्टांतो को देखो पर उन में बालके नाम और रूप इग्रेजी बग्राकरण की नियमावली के अनुसार रखे गए है इस लिये केवल उनके साधित दृष्टातो को देखना उचित है।

---

## विक्रित

( ८८ ) कुछ धातु ऐसे हैं जो कभी कभी बदल जाते हैं। उनको विक्रित धातु कहते है। जैसे —"जाना" का भूत हुवा गया'।

( ८८ ) आदर सूचक विधिमें जब मध्यम पुरुष को आदरके लिये प्रयोग में लाते है तो 'आप" को तुम" के स्थान में लाकर धातु का 'न चिन्ह उडाकर इये' के लगाने से आदर सूचक क्रिया बनाई जाती है। जैसे —आप खाईये।

---

## प्रेरणार्थक

( ६० ) प्रेरणार्थक क्रिया वह क्रिया कहलाती है जिसमें कि एक कर्म से अधिक हो जैसे —रामसोहन को लड्डू खिलाता है। क्रिया चाहे अकर्मक हो या सकर्मक परंतु प्रेरणार्थक होने ही से अकर्मक से सकर्मक एक कर्मक से द्विकर्मक और द्विकर्मक से त्रिकर्मक हो जाते हैं। जैसे—वह उठता है, वह उसको उठाता है, वह उसको अपने भाई से उठवाता है।

---

## यौगिक क्रिया।

(८१) जो क्रिया दो धातुओं के योग से बनती हैं उनको यौगिक क्रिया कहते हैं। जैसे—देख सकना। यह कई प्रकारसे बनती हैं—

(१) मध्यम पुरुष विधिके आगे उठना बैठना' आना' जाना पडना' चुकना' डालना' लेना और देना लगानेसे यौगिक क्रिया बनती है' जैसे—बोल उठा' आबैठा खागया, देख आया' गिर पड़ा मारडाला खालिया और चलदिया दे चुका।

(२) सामान्य भूतके अन्तमें' करना, धातु की क्रिया पुरुष लिंग और वचन के अनुसार लगाने से यौगिक क्रिया बनती है, जैसे—वह पढ़ा करता है इसके बनाने के और भी अनेक भेद हैं।

---

## कृदन्त।

(८२) धातु से जो ऐसा प्रत्यय को निकाले कि जिस से कर्तृत्व का बोध होता है तो उस प्रत्यय को कृत् कहते हैं और वह कृत् जिसके अन्तमें हो उसको कृदन्त कहते हैं जैसे—दाता।

(८३) भाषाकी कृदन्तीय संज्ञा पांच प्रकार की है—कर्तृवाचक, कर्मवाचक करण वाचक, भाव वाचक और क्रियाद्योतक।

(८४) कर्तृवाचक संज्ञा बनाने की रीति यह है कि धातुके आकार को एकार करके उसके आगे 'वाला' या 'हारा' 'इ 'या' या 'वैया" बैढ़ाने से कृदन्त बनता है, जैसे खानेवाला, जानेहारा जडना से जड़िया, लडना से लडैया। इसी प्रकार 'सार 'हार 'आ' 'ई', आक 'ऊ' 'आलु' 'अड़', 'ओड़ा डी, और 'एल" आदि को भी उसी प्रकार बढ़ाने से कृदन्त बनता है, जैसे मिलनसार, होनहार, भूला रेती, पैराक, जडाऊ, झगडालु बुझक्कड़, खेलाडी, बुझैल।

(८५) कर्म वाचक कृदन्त सामान्य भूतके आगे 'हुआ' लगाने से बनता है, जैसे—बोया हुआ खेत,।

(८६) करण वाचक संज्ञा के बनाने में कभी२ धातु ही को ज्यों का त्यों बोलते हैं,—जैसे—बेलना। कभी२ उसके आकार को उडा देते हैं, जैसे—बेलन। कभी२ लघुता के लिये उसके आगे 'ई' बढा देते हैं, जैसे—बेलनी।

## पानी की आमद के लिए।

To

The Superintendent Water Works

BENARES

Sir,

As the premises no 10 Gaighat is now occupied I request the favour of your kindly ordering to restore the water connection as early as possible

I have, &c ,

मान्यवर महाशय

गायघाट का मकान नं॰ १॰ बस गया है इसलिये निवेदन है कि जितनी जल्दी हो सके फिर पानी पहुचने के लिये आज्ञा दे ।

भवदीय

## ( कर घटाने के लिये )।

To

The Chairman

Cawnpore Municipality

Sir,

I most humbly and respectfully beg to apply for a reduction of the present rate of my tax fixed by the late assessment I should never have and claim to the reduction of my tax, if my circum stance would never have grown worse than before The Collector, of my ward is fully informed of my circumstances I therefore, humbly submit my prayer that it may meet with your favourable consideration

I have &c

मान्यवर महाशय!

मैं आपके अधीन होकर आपकी सेवा में अपने चलती करके घटाए जाने के वास्ते आपकी सेवा में निवेदन करता हूं जोकि पिछले लगान में नियत किया गया था। यदि मेरी व्यवस्था पहले से बिगड़ी हुई न होती तो मैं अपने करके लिये विवाद न करता। मेरे वार्ड के कमिश्नर साहब को मेरी व्यवस्था सपूर्ण रीति से प्रगट है, इस लिये अधीनता पूर्वक मैं अपनी प्रार्थना आपकी सेवा में भेजता हूं कि इसका विचार दया भाव से किया जावे।

भवदीय

## इनकम टैक्स के लगाने की तालिका का आवेदन पत्र।

To

The collector of Income Tax

BENARES

The 20 th day of July 1905

The humble petition of Gopal Ram Panday most Respectfully sheweth —

1 That your petitioner has been assessed at a sum of twenty five Rupees per annum

2 That the petitioner submits his account books to show that his General Merchandise in piece goods is found shorter than the taxable amount

3 That such income and profits actually found short from 1st Jany 1904 to 31st November 1904 i-e 11 Months

4 That during the period your petitioner had no other income or profits

5 Your petitioner therefore prays that he may be assessed according to the Act———( signed ) Gopal Ram panday

I, Gopal Ram Panday, the petitioner named in the petition above declares that what is stated therein is quite right.

(Signed) Ram Gopal Panday

कोर्ट फी ⁄) एक आना।

सन् १८०५ ई० की जूलाई मास की २० तारीख

गोपालराम पाडेका सविनय निवेदन पत्र

नम्रता पूर्वक प्रकाश करता है कि :—

(१) आपके निवेदक पर वार्षिक लगान २५) रुपे हैं, जिसके वर्ष का मासान्त ३१ जनवरी सन १८०५ ई० को होगा।

(२) आपका निवेदक अपने कपडे के साधारण व्यापार के बही खाते आपकी सेवा में परिचार्थ उपस्थित करता है जो कि नियमानुसार लगान के रकम की अपेक्षा बहुत ही कम है।

(३) वास्तव में यह आय और यह लाभ प्रथम जनवरी सन १८०४ ई० से ३१ नवम्बर सन १८०४ ई० तक अर्थात् ११ मास में प्राप्त हुआ है।

(४) इस अवधि में आपके निवेदक को और किसी प्रकार की प्राप्ति नहीं हुई।

(५) आपका निवेदक प्रार्थनीय है कि उस पर एक नम्बर के अनुसार लगान लगाया जाए।

(सही) गोपालराम पाडे।

मैं गोपालराम पाडे, उक्त आवेदन पत्र का आवेदक प्रगट करता हूं कि जो कुछ इसमें उल्लेख किया गया है वह मेरे समझ में बिल्कुल ठीक और दुरुस्त है।

(सही) गोपालराम पाडे।

## पानी छिड़कने वाले की शिकायत।

To

The Superintendent of Roads

CALCUTTA

Sir,

I beg to bring your kind notice that the road irrigators, appointed for the Bara Bazar, Harrison Road, irrigate the roads so carelessly that they do not care any passerby, whereby their garments are spoiled by the muddy and dusty showers from the earth by the action of the water, on the other hand, those appointed in the Manohor Pokhor-lane are in the habit of scarcely att-

ending their duty, thereby a considerable heap of dust is carried away into the houses of the noble residing there I, therefore, request the favour of your kindly making an inquiry and taking action in the matter

I have, &c

मान्यवर महाशय !

आपके सूचनार्थ में आपकी सेवा में निवेदन करता हूं कि वह पानी छिड़कने वाले जो कि बड़ीबाज़ार हरिसन रोड के लिये नियत किये गए हैं वे ऐसी असावधानी से पानी छिड़कते हैं कि किसी रस्ते चलते की परवाह नहीं करते जिसके कारण ज़मीन से धूल और मट्टी पानी के साथ उड़ कर उनके कपड़े लत्तों को नष्ट कर देते, हैं। इसके सिवाय जो कि मनोहर पोखर लेन के लिये नियत किये गए है वे अपने काम पर बहुत नागा किया करते हैं जिससे कि मनों धूल उड़ कर वहां के भद्र पुरुषों के घरों में चला जाता है। इस लिये मैं आपकी सेवा में निवेदन करता हू कि इसकी कृपा पूर्वक जांच और उचित प्रबन्ध किया जाए।

भवदीय

आवेदन पत्र।

## श्रीश्री १०८ श्री मन्महाराजाधिराज राजराजेश्वरेषु।

To

The King's most Excellent Majesty

The humble Petition of Gopi Nath Khetri a Hindu inhabitant of Allahabad for India

Most respectfully sheweth

That your majesty's unfortunate petitioner was sentenced to the penalty of transportation for life on being convicted at the criminal sessions of High Court of Judicature at Allahabad, of culpable homicide which does not amount to murder

That the case notwithstanding the favourable circumstances in apparent, excited a great horror and dismay amongst the Hindus of Allahabad, who watched the trial throughout with much

concern but to no effect Yours humble petitioner most respectfully approaches your majesty in the last, that all the papers in connection with the unhappy case may be called for, and the justice be done for your unfortunate petitioner

That your humble petitioner most earnestly prays that your majesty's royal mercy may be brought to the afflicted

For this act of kindness Your majesty's humble petitioner as in duty bound shall ever pray

Gopi Nath

भारत वर्षकी अलाहाबाद नगरी के रहवासी
गोपीनाथ खत्री का सविनय निवेदन पत्र ।

अत्यत आदर भाव से प्रकाश करता है,

कि राज राजेश्वरके अभागे निवेदक को अलाहाबाद के मन मानी हाई कोर्ट की फौजदारी ने उस पर ऐसे खूनका अपराध लगा कर उसको काले पानी का दण्ड दिया है जो कि जीव हत्या के समान नहीं है ।

कि प्रत्यच में लाभ दायक व्यवस्थाके होने पर भी इस मुकदमे ने इलाहाबाद की हिन्दू समाज में हाहाकार मचादी, जोकि इस को जांच को सभाल इसके समस्त समधकों से लिया करते थे, पर इस से कुछ फल न निकला । शेष में राज राजेश्वर का निवेदन अत्यन्त आदर भाव से राज राजेश्वर की शर्णागत होता है कि इस दु ख दायक मुकदमे की जितनी लिखत पढ़त हुई हैं उन सब को राज राजेश्वर तलब करें और अपने दु खिया निवेदक का इन्साफ़ करें ।

कि राज राजेश्वर की राज सेवा में राज राजेश्वरका वे बस निवेदक अत्यन्त आदर भाव से प्रार्थना करता है कि राज राजेश्वर अपनी राजेश्वरी दयालता और कृपालता अपने दु खिया निवेदक पर प्रकाश करें ।

इस दयालता और कृपालता के प्रकाश किये जाने के कारण राज राजेश्वर का वे बस निवेदक अपना कर्त्तव्य पालन करने के लिये राज राजेश्वर की सदा सर्वदा ईश्वर आराधना किया करेगा ।

गोपीनाथ खत्री ।

To

His Excellency Lord Lansdown, the Most Noble, the Viceroy and the Governor General of India

The humble petition of Gopi Patel of Ganga pur, Benares, united provinces

Most respectfully sheweth

That your Excellency's humble petitioner most respetfully submits to lay before your Excellency's the papers attached, setting before his legal claims to the proprietory right to a village, named Gangapur in the district mentioned above, as your humble petitioner has been deprived of his right owing to the want of justice

Your humble petitioner will not waste your Excellency's time by giving the details of his case but begs earnestly that your Lordship may be pleased to carefully examine the merits of the case and enable your petitioner that he may have his legal rights restored by a reversion of the United Provinces Court s order

Your petitioner relying on the wisdom and mercy of his Imperial Majesty's Representatives in India, humbly beseeches for an early and favourable consideration of this appeal

And your petitioner in duty bound will ever pray

*Gopi Patel*

To

The Lieutenant Governor of the United Provinces

The humble petition of the inhabitants of the District of Fyzabad

Most Respectfully sheweth

(1) That your Honour's humble petitioners submit themselves for the favourable consideration of your honour

( 2 ) That the landed property belonging to the temple in the Oudh religious Endowment fund is squandered by the trustees and Mahants by *living themselves in rich style*

(3) That they should carry out the temple management according to our shastras and the schedule No——of—

( 4 ) That the petitioners request your Honour to make the proper arrangement of the temple before inquiry—

( Names signed by some Respectable persons )

## ज़िले फ़ैज़ाबादके निवासियों का निवेदन पत्र।

बडे नम्र भाव से प्रगट करते हैं —

( १ ) कि आपके आधीन निवेदक आपके दयामय विचार के लिये आपकी सेवा में आश्रित होते हैं।

( २ ) कि महन्त और विश्वासपात्रियों के अमीरी ठाठ से रहनेके कारण मन्दिर की जायदाद में से अवध वासियों के धरम खाते का धन नष्ट हो रहा है।

( ३ ) कि उनको मन्दिर का काम काज हमारे शास्त्र और दफा न० ——की ——पुस्तक के अनुसार चलाना चाहिये।

आपके निवेदकों की प्रार्थना है कि आप मन्दिर की जाच करके उसका उचित प्रबन्ध करें।

( कुछ रईसोंके नाम )

## गया जिलेके देवीसिंध दुवे का सविनय निवेदन पत्र।

To

The District Magistrate or Collector

BANKIPORE

The humble petition
of Debi Singh Dubey
of Distt Gaya

Most respectfully sheweth,

( 1 ) That your petitioner has a great portion of land, the greater part of which is covered by water

(2) That Ram Newas, the land lord of our village does not allow us to till the land by filling up the ditches with earth, as they are dug for the fishery purposes

(3) That your humble petitioner requests your favour prosecute the said Ram Nath according to schedule No———of——so that I your petitioner may be able to till his land

For this act of kindness your petitioner shall ever pray

Debisingh Dubey

बड़े आदर भावसे प्रकाश करता है कि —

(१) आपके निवेदक के पास बहुत सी ज़मीन है, जिसका कि बहुत सा भाग पानी से भरा है।

(२) हमारे ग्राम का जमीदार रामनिवास आपके निवेदक को इस पानी भरे भागको पाट कर जोतने नहीं देता क्योंकि वह मछली पकड़ने के अभिप्राय से खुदाया गया है।

(३) कि आपका निवेदक सविनय प्रार्थना करता है कि उक्त राम नाथ को सरकार———के दफा नं०———के अनुसार उस पर अभियोग नियुक्त करें। कि जिससे आपका निवेदक अपनी ज़मीन जोत सके।

(४) आपका निवेदक इस दया के बदले आपकी सदा सर्वदा ईश्वर आराधना किया करेगा।

(देबीसिंघ दुबे)

---

## छुट्टी के लिये।

To

The Post Master General,

BENARES

Sir,

I most humbly beg to inform you, that owing to my son's marriage I am obliged to ask you the leave of one month only

Hoping that you will favour me by granting the same

I beg to remain

Sir

Your most obdt Servt

मान्यवर महाशय !

अपने पुत्रके विवाह के कारण मुझको केवल एक मास के छुट्टी की आवश्यकता है। आशा है कि आप कृपाकर स्वीकार करेंगे।

भवदीय

## प्रशंसा पत्र पाने और नौकरी छोड़ने के लिये।

To

The Deputy Commissioner

BENARES

Sir,

With due respect and humble submission I beg to inform you that as I am to be appointed on any higher post in military department I request you therefore, to grant my resignation and favour me with a certificate

I beg to remain

Sir

Your most obdt Sevt

मान्यवर महाशय !

बड़े नम्रभाव के साथ विनय पूर्वक आपकी सेवा में निवेदन है कि मैं सैन्यदलमें किसी ऊचे पद पर नियुक्त होने वाला हूं-इस लिये सेवा में निवेदन है कि आप मेरा पद त्याग स्वीकार करें और एक प्रशंसा पत्र मुझ को दे कर कृपा करें।

भवदीय

To

His Highness the Maharajah

STATE

The humble petition of Gouri Shanker

May it please your Highness

(1) That the humble petitioner of your Highness has a piece of land near Charu's house, who forcibly builds a house on that land

(2) That the petitioner of Your Highness informed several times the *Kanungo* appointed in the village by Your Highness, but he did not listen to me

(3 That the petitioner therefore, requests the favour of your Highness to stop the progress of the building

I have the honour to remain
Sir
Your Highness most obdt Savt

पृथ्वीनाथ !

आपके दरबार में इस निवेदक की वदना स्वीकार हो कि आप के अभागे निवेदक की पास कुछ ज़मीन चारू के मकान के पास है जिस पर कि उसने ज़बरदस्ती से आप के निवेदक की ज़मीन पर घर बनवाता है।

( १ ) आपके निवेदक ने कइ बार इस ग्राम में आपके नियुक्त कानूगो साहब से कहा पर उन्हों ने मेरे कहने पर ध्यान न दिया।

( २ ) इस लिये आपका निवेदक आप के दरबार में प्रार्थना करता है कि उसका मकान बनना बद हो जाय ।

## केदार नाथ पांड़े का सविनय निवेदन पत्र ।

To

The Secretary of the Board of Revenue

The humble petition of
Kedar Nath Pandey

Humbly and respectfully sheweth —

(1) That your humble petitioner suffering by so many calamities too numerous to mention that he is obliged submit himself under your kind control to secure any vacant post for himself

(2) That your petitioner submits his certificate for his proficiency to work as a head clerk in your office of which the post is now vacant

(3) That your petitioner hopes to be appointed on the post and pray God for your long life

Kedar Nath Pandey

नम्र और आदर भावसे प्रकाश करता है कि —

(१) आपका निवेदक इतनी अकथनीय आपत्तियोंका सहन कर रहा है कि आपके निवेदक को आपकी सेवामें किसी जगह के लिये स्वयं आश्रित होना पडा।

(२) आप का निवेदक अपना प्रशंसा पत्र आप की सेवामें प्रधान लेखक की योग्यता को प्रकाश करने के लिये समर्पण करता है, जोकि इस समय खाली है।

(३) आपका निवेदक उक्त स्थान पद नियुक्त होने और आप की ईश्वर आराधना के लिये आशा करता है।

केदारनाथ पाडे

---

## नौकरी के लिये

To

The Superintendent

Central Printing Press

CALCUTTA

Sir

I have the honour to inform you with due respect that bad circumstances obliged me to secure any vacancy under your kind controul The copies of my certificates are attached herewith

Hoping the application to meet with your kind favour

I beg to remain

Sir

your most obdt Sevt

मान्यवर महाशय!

सेवा में सविनय निवेदन है कि बुरी व्यवस्था के कारण मैं आपकी सेवा में नियुक्त होना चाहता हूं। अपने प्रशंसा पत्र की प्रतियां सेवा में उपस्थित करता हूं। आशा है कि इस निवेदन से मुझ पर आप कृपा करें।

आपका

अटल आज्ञाकारी सेवक

## सरनामा लिखने की रीति।

### राज वर्गियों के नाम पत्र व्यवहार

पत्रारम—Madam *or* Sire, Most Gracious Sovereign, may it please your Majesty

पत्रात I remain *or* I have the honour to remain With the profoundest respect or veneration Madam *or* Sire, your Majesty's most faithful subject and oddt Servant

ठिकाना—To the Queen's *or* King's most Excellent Majesty

### राजपुत्र की नाम में

आरम—Sir *or* Madam, May it please your Royal Highness

पत्रान्त—उपरोक्त अनुसार

ठिकाना—To His Royal Highness the Prince *or* Princess of Wales

पत्रारम्भ— राज गोत्र के नाम में उपरोक्त अनुसार

पत्रात—I have, the honour to be with great respect sir *or* Madam your Highness, most obdt Servant

ठिकाना—To his Highness the Prince Geonge *or* Her Highness the Princess

### THE KING IN COUNCIL

### मत्र सभा के समय राज राजेश्वर की नाम मे

*Commence* ( पत्रारम ) The humble petition of——— of the city of Manchester, ( occupation ) humbly sheweth

That your petitioner, &c &c

*Conclude* (पत्रात) Wherefore your petitioner humbly prays that Your Majesty will be graciously pleased to &c &c

And your petitioner as in duty bound shall ever pray

*Address* (ठिकाना) To The King's most Excellent majesty in Council

## HOUSE OF LORDS

*Commence*—My Lords, may it please your Lordships, *or* The humble petition of——of the city of Portsmouth
Humbly Sheweth,

That your petitioner &c &c.

*Conclude*—I have the honours to be, my Lords your lordship's most obdt & humble servant *or* and your petitioner as in duty bound shall ever pray

*Address*—To The Right Honourable the Lords Spiritual and Temporal of the United Kingdom of Great Britain & Ireland in Parliament Assembled

## THE HOUSE OF COMMONS

Commence—Gentlemen, may it please your Honourble House *or* the humble petition of——&c &c (as to House of Lords) I have the honour to be Gentlemen your most obedient and humble servants *or* and your petitioner as in duty bound shall ever pray

*Address*—To the Honourable the House of Commons of the United Kingdom of Great Britain and Ireland, in Parliament Assembled

## THE NOBILITY AND GENTRY

*Commence*—my Lord Duke ( *or* My Lady, *or* Madam )

*Conclude*—I have the honour to be, My Lord Duke *or* My Lady your Gracious's most Devoted and obedient servants

*Address*—To his Grace, the Duke *or* Her Grace the Duchess of Cambridge

## MARQUIS OR MARCHIONESS

*Commence*—My Lord *or* My Lady *or* Madam

*Conclude*—I have the honour to be, My Lord Marquis, your Lord ships *or* madam or your ladyship's most humble and obedient servant

*Address*—To the most Noble the Marquis *or* Marchioness of Lansdown

Earl, Countess, Viscount, Viscountess Baron और Baroness के नाम

*Commence*—My Lord *or* My Lady *Conclude*—I have the honour to be, my Lord your Lordship's *or* my Lady, your Ladyship's most obedient and humble servant, *or* obedient servant (केवल Viscount और Viscountess को)

*Address*—To the Right Honourable Earl or Countess Viscount *or* Viscountess *or* Baron or Baroness of—

विशेष सूचना—उपरोक्त के ज्येष्ठ पुत्रों को उपरोक्तानुसार लिखते हैं और कनिष्ठ पुत्रों के नाम मे उनके नाम के साथ Right Honourable Lord लिखते हैं किन्तु Earl के कनिष्ट पुत्र और Viscount और Baron के पुत्रों को Esquires लिखते हैं और इनकी पुत्रियों को केवल Honourable उपरोक्त सब उच्चपदी के विलायत निवासी रईस हैं।

## CLERGY ( पादड़ी )

Archbishop ( पादडीयोंका सर्दार )

*Commence*—My Lord Archbishop or May it please your Grace

*Conclude*—I remain with highest respect my Lord Archbishop Your Grace's most devoted and obedient servants

*Address*—To His Grace the Lord Archbishop of Canterbury

Bishop ( पादड़ी )

*Commence*—My Lord Bishop

*Conclude*—I have the honour to be my Lord Bishop, your Lordship's most obedient servant

*Address*—To the Right Reverend the Lord Bishop of Connaught विशेष सूचना Calcutta के Bishop को most reverend से सम्बोधन करते है।

Dean and Archdeaon उतरती श्रेणी के पादड़ी।

*Commence*—Mr Dean, Mr Archdean or Reverened Sir

*Conclude*—I have the hohour to be, Reverened Sir or Mr Dean or Mr Archdean, Your most obedient servant

*Address*—To the Very Reverened the Dean of Amharst

## भारत वर्षके शासक गण आदि।

### VICEROY OF INDIA

*Commence*—May it please your Excellency

*Conclude*—I have the honour to be, My Lord, Your Excellency's most humble and obedient servant

*Address*—To his Excellency the most Honourable the Marquis of Lansdown G M S I, G, C M G- G, M I

### LIEUTENENT GOVERNOR

*Commence*—May it please your honour

*Conclude*—I have the honour to be, Sir, your Honour's most humble and obedient servant

*Address*—To his Honour Sir Steuart Colvin Bayley K C S I C I E The Lieutinent Governor of Bengal

### COMMANDER IN CHIEF

*Commence*—Sir, or may it please your Excellency

*Conclude*—I have the honour to be, Sir, your Excellency's most obedient servant

*Address*—To his Excellency the Commander in chief of India

## MEMBER OF THE SUPREME COUNCIL OR OF A PROVINCIAL COUNCIL

*Commence*—Sir

*Conclude*—I have the honour to be, Sir, your most obdt Servt.

Commissioners, Judges, Magistrates, Superintendents of Police और और अफ़सरों के नाम।

*Commence*—Sir

*Conclude*—I have the honour to be Sir, your most obedient servant

*Address*—To——Esquire, Commissioner—Division—name of station obedient servant

## देशी रजवाडों के नाम।

*Commence*—May it please your Highness

*Conclude*—I beg to remain Sir Your Highnesse's most obedient servant

*Address*—To His Highness the Maharajah of Udaipur

## पदाधिकारी राजों के नाम।

*Commence*—Sir

*Conclude*—I have the honour to be, sir, your most obdient servant

*Address*—To Raja of BENARES

# व्यापार संबन्धि चिट्ठी पत्री

## विलायती पत्र व्यवहार।

### मालकी मागकी चिठी।

Gentlemen,

We have the honour to inform you to ship five cases of paramata of the best quality, we are in great want of the above goods and request you to insure the same on our account

Yours faithfully

महाशय।

आपकी सेवा में निवेदन है कि आप कृपा कर परमटे के बढिया जिनिस के ५ बकस चलान करें। हमको उसकी बडी जरुरत है और मालका बीमा हमारे नाम में करदेवें

भवदीय

### आढत नियत करने का पत्र।

Messrs——————

Gentlemen,

The popularity of your business is so highly entered in the commercial reports of Calcutta that our attention is attracted We, therefore, request you to undertake the agency of our firm, we will regularly despatch your consigned goods at respectable commission

A waiting for an early reply.

Yours

महाशय!

कलकत्ते के व्यापार सम्बन्धिक पत्र में आपका इतना भारी नाम है कि हम लोगों की इच्छा आपके साथ वारवार-करने की है। इसलिये हम सविनय निवेदन करते है कि हमारे कारबार की आढत आप स्वीकार करें। आपके पास हम बराबर माल भेजा करेंगे और उचित कमिशन लिया करेंगे। आशा है कि आप शीघ्र उत्तर देंगे।

भवदीय

## ( आढत मजूर करनेका पत्रोत्तर )

Messrs————————

Gentlemen !

We received your favour asking us to accept the agency of our firm We beg to inform you that we can offer you the commission at 5 per cent

Yours faithfully

महाशय !

आपका लिखा पत्र————का पाया जिससे मालुम हुआ कि आप हमारे अडतिये होना चाहते हैं। इस विषय में आप से निवेदन है कि हम आप को पांच रुपैये सैंकडा कमिशन देंगे।

भवदीय

## (हुण्डी न सकारे जाने की पत्री)

Messrs————————

Gentlemen !

We are very sorry to inform you that your draft on Messrs————for———— was refused and sent back to us

We shall feel highly obliged, if you favour us with an early remittance to cover the amount mentioned above

महाशय !

आपकी सेवा में बडे खेद के साथ निवेदन है कि आपकी————की————के नाम हुण्डी सकारी न गई और हमारे पास लौटा दी गई। यदि आप उपरोक्त रकम भेजने की शीघ्र ही कृपा करें तो आपका हम पर बड़ा भारी अहसान होगा।

## (हुण्डी के बदले रुपया लौटाने का पत्र)

Messrs————————

Gentlemen,

We are in receipt of your favour D————asking us that our drafts on Messrs————was refused and sent back to you

We are very sorry for delay and inconvenience We have sent another draft on Messrs————for—that covers the amount

Yours obdtly

महाशय!

आपका छपा पत्र————का मिला जिसमें आपने हम को————के नाम हुण्डी के न सकारने और उसको आपके पास लौटा देने के लिये लिखा सो हमको अपनी झंझट और विलम्ब के कारण बडा खेद है हमने फिर और————के नाम————की हुण्डी भेजी है, जिससे कि उसका भुगतान होजाएगा।

भवदीय

## माग मंगाने वाले की जाचकी पत्री।

Messrs————

Dear Sirs,

Messrs————intend to open business with us in woolen goods Both of our firms are well known to you, we request you, therefore, to let us know the standing and credit of the Calcutta firm under notice

Yours faithfully

प्रियवर महाशय!

कलकत्ते के सेठ————हम से ऊनी कपडे का कारबार करना चाहते है। आप दोनों की गद्दी से जानकार हैं, इस लिये निवेदन है कि कलकत्ते के उपस्थित गद्दी के हैसीयत की आप हम को सूचना दे।

---

## माग मगाने वाले के लिये प्रशंसा पत्र।

Messrs————

Dear Sirs,

We are in receipt of your letter of————asking us about————we recommend you that they are very rich merchants who have

proved themselves equally honest and trustworthy during the long period, we have dealt with them as agent, we advise you to open accounts with such a long standing firm

Yours faithfully

प्रियवर महाशय!

आपकी चिट्ठी——को लिखी मिली जिसमें आपने————के बारे में हमसे हाल मालुम करना चाहा हैं। हम उनको प्रशंसा करते हैं कि वे बड़े धनवान व्यापारी हैं। हम बहुत दिन से उनके आढ़तिये हैं जिस में हमने उनको मातबर और विश्वासी पाया। इस प्राचीन गद्दी के साथ कारबार खोलने के लिये हम आप को राय देते हैं।

---

## कारबार में परिचय प्राप्त करने वाले को पत्रोत्तर।

Gentlemen,

We received your letter of——we asked our friends messrs ————about your firm who have highly spoken of you, we are ready to open a business connection with your firm, we will execute your all orders and you will be pleased to entrust with us We have received your cut sample with thanks, we agree with you regarding remittances and hope that you will favour us with orders

Yours faithfully

महाशय!

हमने आप का पत्र——का लिखा पाया हमने अपने मित्र——से आपके बारे में हाल मालुम किया जिन्हों ने कि आपकी बड़ी भारी प्रशंसा की है। हम आपके साथ कारबार खोलने के लिये तयार हैं। आप अपने मनमें किसी तरह का खटका न लावें और हम पर विश्वास रखें कि हम आपके सब मांगका माल चलान किया करेंगे। आपका दरखास्त नमूना पाकर हम आपको धन्यवाद देते हैं। आपकी राय के अनुसार मालको लागत पानेका राजी हैं और आशा करते हैं कि आप हमारे पास कृपाकर मांग भेजेंगे। भवदीय

## जहाजी मालके बिलका स्वीकार पत्र।

Gentlemen,

We are glad to acknowledge the receipt of your letter enclosed with invoices and policies of insurance of goods, we ordered per s s Manchester We have sent you to day 2500 through the Charter Bank and wired them to pay the payment to you

Yours faithfully

महाशय!

आपने जो हमारे मागके अनुसार मेनचेस्टर जहाज द्वारा माल भेजा उसका बीजक और उसके बीमे का पट्टद नामा स्वीकार करते हैं। आज दिन हमारे यहा से २५०० पाउण्ड चार्टर बैङ्क द्वारा भेजा है और आपके यहा भुगतान करने के लिये तार दे दिया है।

भवदीय

## (कड़ा तगादा)

Messrs__________________

Gentlemen!

It is very sorry to say that on many occasions we advised you to clear off accounts, but all in vain If you would not make the remittance at our earliest convenience we shall be obliged to take the hard steps against you

महाशय!

बड़े खेद का विषय है कि हमने कईबार आप से हिसाब साफ करने के लिये कहा पर आप बिलकुल ध्यान नही देते। यदि आप हमारे समयानुसार पाओना जल्दी से न देंगे तो हमको आपके साथ कडा बर्त्ताव करना पडेगा।

भवदीय

## (पावोना भुगतान करने का पत्र)

Messrs________________

Dear Sir,

On receiving your favours of———send you herewith a bill of Exchange for______the balance on our accounts, hoping you will accept it—

महाशय!

आपका कृपापत्र——का मिला। हम आपके पास——की हुण्डी भेजते है, जो कि हमारे नाम बाकी निकलता है। आशा है कि आप स्वीकार करेंगे।

भवदीय

---

## परिक्षार्थ माग का माल जहाज से चलान करने का सूचीपत्र।

Messrs Beatson & Co

CALCUTTA

Gentlemen,

We on receiving your price note send you the trial order for 250 Cwt of Patna table rice the quality of the sample already sent at the price offered by you On finding this order to our entire satisfaction, we shall be very glad The Sea insurance will only effect by us at home We regarding our payment inform to draw your invoice amount on the Bank of Manchester

Yours faithfully

*Jackson & Co*

मान्यवर महाशय!

आपने जो पटनिया चावल का नमूना और दर भेजा सो पाया आपके परिक्षार्थ चानेके पटनिया चावल आपके भेजे हुए नमूने और दामके अनुसार २५० हण्डर रवाना करता हूं। यह माग आपके पसन्द आने पर हमको बड़ी खुशी

## कारबार मे परिचय प्राप्त करनें की चिठी पत्री।

Messers ____________

Gentlemen

Though there is no any sort of connection between you and us, yet we send our particulars to establish business connections with your firm We are the importers of the woolen goods from home, for the sale in the market here We shall be happy to deal with you in whole sale business if you be able to supply our orders regularly On receipt of the goods we shall remit the value by Telegraphic transfer or demand drafts as will suit you best

Regarding the character of our firm we beg to refer the matter to our Liverpool agent Messrs ______& Co Who will satisfy you——

Yours faithfully

महाशय!

यद्यपि आपके हमारे किसी प्रकार का सम्बन्ध नहीं है तथापि आपकी गद्दीके साथ कारबार चलाने के लिये हम अपना पुरा पुरा परिचय आपकी सेवामें विदित करते हैं। हम लोग बिलायती माल यहा बाज़ारमें बेचने के लिये मगाया करते है और यदि आप हमारी माग बराबर भेजते रहेंगे तो हम बेचने के लिये आपसे थोक माल मगाने में राज़ी है। हमारे पास माल पहुचने पर हम आपको मालकी लागत तार या हुण्डीद्वारा जिसमें आपका सुभीता हो भेज सक्ते है।

हमारी गद्दी के चाल मर्यादा के बारेमे आप हमारे लिवरपूल के अढतिये—— से मालुम करसक्ते है जो कि आपको दिल जमई कर देंगे।

भवदीय

## गद्दी के नाम बदलने का विज्ञापन।

A notice is hereby given that the firm of Bell & Co No 6 Clive St Calcutta have under gone a change in their name Viz —John Bell & Co as the gentleman Mr John joined the firm as a princi

pal partner All the communications, therefore, should be made hen ceforth in the name of John Bell & Co

Bell & Co

सर्व साधारण को सूचना दी जाती है कि न० ,६ क्लाइवस्ट्रीट, कलकत्ता के बेल ऐण्ड को० का नाम बदल गया है अर्थात् जौन बेल ऐण्ड को० कहा जाएगा। क्योंकि मिष्टर जौन महाशय आजसे हमारे कारबार के प्रधान साझीदार हुए हैं। अब आगे से पत्र व्यवहार और माल चलान जौन बेल कम्पनी के नाम में करना चाहिये।

बेल कम्पनी।

## दलाल के लिये विज्ञापन।

Wanted a well qualified bioLer with through knowledge in piece goods He should be honest and deligent in canvassing business on respectable commission

Apply with testimonials within 30th september 1905 to —

John Bell & Co

हमको एक चलती पुर्जेदलाल की आवश्यकता है जो कि सूती कपड़े के काम में निपुण समझदार, ईमानदार और ग्राहकों का जुगाड़ अच्छी तरह कर सक्ता हो। ३० सपटेम्बर के भीतर दरखास्त प्रशंसा पत्र सहित पहुंचनी चाहिये।

जौन बेल ऐण्ड को०।

## माल देने का पत्र।

Dear sir,

We sent our contract No—on the 11th Inst for 50 tons of linseed to be signed and sent back to us, but we did not receive it as yet we therefore request your favour to return the same with your signture without any further delay

yours faithfully

प्रियवर महाशय।

हमलोगों ने आपकी सेवा में इस मास को ११ वी तारीख को ५० टन तीसी का बिक्री पत्र ( कण्ट्रेक्ट ) नं०———की सही करने और हमारे पास फिर्ती करने के

लिये भेजा था परन्तु अभीतक हमारे पास न पहुंचा। इस लिये सेवा में निवेदन है कि आप हमारे पास सही करके जल्दी से भेज दें।

भवदीय

## बिक्री पत्र के खण्डन की पत्री ।

Sir,

I did not receive the contract for goods properly signed by your firm up to this day I now therefore, consider it cancelled.

yours faithfully

महाशय !

माल के कन्ट्राक्ट पर आप का हस्ताक्षर अबतक न हुआ, इस लिये मैं उसको खण्डित समझता हू ।

आपका विश्वासी

## माल छुड़ाने के लिये ।

Dear sir,

As the delivery time has been expired and the goods are lying in our godowns, we request you therefore to pay for and take the delivery of,

yours faithfully

प्रिय महाशय !

माल छुडाने का समय व्यतीत हो गया और माल हमलोगों के गोदाम में पड़ा हुआ हैं। इस लिये निवेदन है कि माल की लागत भर देवे और उसको छुडा ले ।

आपका विश्वासी

## PROMISSORY NOTE पर सही मगाने का पत्र ।

Sir,

We herewith send you the promissory note for 8325, the value of the gods delivered on the—Inst We beg to draw your attention to sign the promissory note within 48 hours, if you would fail to do this, we shall have to take legal steps

yours faithfully

महाशय!

हमलोग आपके ३१२५) का परमेसरी नोट भेजते है जो कि ता'—की लिये हुए माल की लागत है। हम आपको सूचित करते हैं कि आप ४८ घटे के भीतर उस पर अपने हस्ताक्षर कर देवे नहीं तो हमलोग आप पर नालिश करेंगे।

आपका शुभचिन्तक

## भुगतान पत्र।

Sir,

It took a long time, but you did not pay us any amount of money due upon you We are therefore obliged to ask you to pay us at once the sum of Rs——entered in the account books against your firm —If you would not do this within 48 hours, we should take hard steps against you Your faithfully

महाशय!

बहुत दिन बीत गए फिर भी आपने हमारा पाओना न दिया। इस लिये हम लाचार हो कर आपना पाओना—का इसी दम चुक्ती करने के लिये कहते हैं जो कि आप के नाम खाते में दर्ज है। यदि आप ४८ घटे के भीतर न देंगे तो हम आप से कड़ी चाल चलेंगे।

आपका विश्वासी

## माल के पूरे भुगतान की चिठी।

Sir,

As your payment is too small to cover the credit, we advise you to pay us a greater amount than before During this month we received Rs—from you against your balance Rs—and the amount of the delivery of the goods Rs—so your balance Rs—we, therefore request you to pay us at least Rs—up to the current month Yours faithfully

महाशय!

आपने जो रुपे दिये हैं सो हमारे पाओने में से बहुत काम मिले हैं। इस लिये हम लोगोंको पहले से कुछ अधिक रुपे दे। इस मास में हम रु०——— पाया और आप से हम को रु०———चाहिये और आप के पास रु०——— का माल गया इस लिये आपके पास रु०———बाकी रहा सो कृपा कर इस मास में रु०———दीजिये।

आपका विश्वासी

## नीलाम करने का पत्र।

Sir,

If you would not pay for and take delivery of the goods which are lying in our godown within—48 hours, we shall be obliged to resell the same on your account and risk

Yours faithfully

महाशय!

आप यदि ४८ घंटे में माल की लागत का भुगतान न दिजीयेगा और माल न लिजीयेगा जो कि हमारे गोदाम में पड़ा हुआ है तो हम उसको और नाममें आपकी झोंकी पर नीलाम कर देंगे।

भवदीय

## निन्दित पत्र।

Messers——————

Gentlemen,

I received the goods with their invoices sent by you on the—— Instant, but on comparing the above, I find that three pairs of the cloths have been found short

I, therefore, request you to write me the cause and to send the same by Ry Or steamer at your own cost to make up the deficiency

Yours faithfully

महाशय!

आपने ———ता—को बीजक सहित माल भेजा सो पाया, परन्तु मिलान करने पर तीन जोड़ कपड़ा कम हुआ। इस लिये कृपाकर इसका कारण लिखें और अपनी गिरह से रेलवे या स्टीमर द्वारा कमी पूरी करने के लिये उक्त जोड़ भेजिये।

आपका विश्वासी

## विलायती हुण्डी।

Calcutta 25th July 1905

To
The Manager of National Bank of India Ld,

Dear sir,

As we herewith send you a checque for Rs—to cover the amo-

unt of—,we request you to write your London office to pay to—

Yours faithfully

प्रिय महाशय !

क्योंकि हमने आपके पास रु०—का चेक पाउण्ड——के बदले में भेजा है। इस लिये आप कृपाकर अपने लन्दन के आफिस में—को अरपाइ करने के लिये लिख भेजिये।

आपका विश्वासी

## हुण्डीका भाव मालूम करने की पत्री।

Dear sir,

Kindly inform us about the rate of draft for Rs—which you bought yesterday's sight on Babu——payable at Manchester and oblige

Yours faithfully

महाशय।

कृपाकर जो रु०—की हुण्डी कल दिन जो आपने मोल लिया है और जिसका भुगतान लदन में मिले गा उसका भाव बताइये।

आपका विश्वासी

## हुण्डीका नमूना।

£ 200 Sterling

No 10 Calcutta 5th May 1905

At *six month's* after *sight* of this our first of exchange (first and third of the same tenor and date being unpaid) pay to *Messrs* ______ or order the sum of £ 200 (two hundred pounds sterling) with or without advise for value received

To Messers King & Co John Beatson & Co

Bankers London

न० १० पा० २०० स्टर्लिंग

कालकत्ता, ता० ५ जुलाइ सन १८०५ ई०

छ महीने की मुद्दत पीछे हमारी यह पहली हुण्डी (पहली और तीसरी हुण्डी

उसी तारीख और उसी सिलसिले की बिल चुकी है ) मेसर्स जैकसन ऐण्ड को० को दे देना या इसके पा० २०० स्टर्लिंग अंकन ( दो सौ पाउण्ड स्टर्लिंग नक़द देकर सही लेलेना । इस हुण्डी का रुपया यहां जमा है ।

जौन बौटमन ऐण्ड को०

( ऊपर ) किंग ऐण्ड को०

कोठीवाल, लन्दन

---

## बीजक का नमूना ।

Invoice of 100 bales of cotton bought by order of King & Co Asper s s "India" to London on account and risk of the concerned १०० गाठ रूईका बीजक जोकि किंगऐन्ड को० की माग आनेसे उन्ही के झोकी और खाते पर "इण्डिया" नामक जहाज में लण्डन चलान किया ।

| Mark | Description जिनिस | Rs | As | P |
|---|---|---|---|---|
| J L & Co | 100 Bales Cotton<br>१०० गाँठ कपास की<br>Wg B Mds 200 तौल कुल मन २००<br>Insurance @ ½% बीमादर ॥) सैकड़ा<br>Commission @ 5%<br>कमिशन दर ५) सैकड़ा | 2500<br>107<br>1000 | | |
| | Cos Rs | 3607 | | |

Errors Excepted

Calcutta　　भूल चूक लेनी देनी

Jackson & Co

---

## बिक्री जमा खर्च का नमूना ।

माल की बिक्री जमाखर्च किंग ऐण्ड को० के यहां से "इण्डिया" नामक जहाज द्वारा मिला और कलकत्ते से बौटमन ऐण्ड को० ने उनके खाते और झोकी पर

बेच दिया। Account sale of goods per s s "India" received from King & Co, and sold for their account and risk by Beatson & Co

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 100 Bales demy paper 16th @ Rs 60 १०० गांठ डिमाइ कागद ६०) पाउण्डकी दरसे | 6000 00 | | | | |
| 60 Packages red cloth @ Rs 20 ६० बेठन कपडे को २०) के दर से | 1200 0-0 | | | | |
| Landing charges and Godown rent माल उतराई गोदाम भाडा | 200 0 0 | 7200 | | | |
| Commission on Rs 7200 at 5% कमिशन ७२००) का दर ५) सैंकड | 360 0 0 | | | | |
| | 560 | | | | |

Net proceeds Rs 6640
बाकी बचे रुपै

Calcutta
1th July 1905

Errors and Omissions excepted
भूल चुक छूट छाड लेनो देनो
Beatson & Co

## प्रशसा पत्र।

This to certify that Ram Nath worked under me as a Darban for four years He is active and intelligent in his duties, I will be glad indeed to hear him on his progress

Kedar Nath

यह प्रशसा पत्र राम नाथ को दिया जाता है जिसने कि मेरे यहां ४ वर्ष तक दर्वानी की है। यह अपने काम में खास काजी और चतुर है। वास्तवमें मैं इसकी उन्नति पर सन्तुष्ट होऊंगा।

केदारनाथ

## धन्यवादित पत्र।

My Dear Amar Nath

I am exceedingly glad on receipt of youi showy card I send blessings upon you, the happy pair

Yours Truly
Gobind

प्रियवर अमर नाथ।

मै तुम्हारे विवाह का पत्र पा कर अत्यन्त प्रसन्न हुवा जिसके उत्तर में मैं अन्तः-करण से आशिर्वाद देता हूं कि परमेश्वर करे तुम दोनों का जोडा फला फूला बना रहे।

तुम्हारा हार्दिक गोविंद

## शोक पत्र।

My Dear Gopi,

I am very sorry for death of your mother Such a uncertain loss, an irreparable one that cannot be cured lent must be endured Our consolation is that she is now amongst her friends and relatives that have gone before her and is in a happy land, where there is no sorrow, no grief and no parting

May God keep her soul in peace

Yours sincerely

सुहृद गोपी।

तुम्हारी माता के मृत्यु से मुझको अत्यन्त दुःख है। ऐसी होनहार मृत्यु को अवश्य सहन करना चाहिये जिसका कि इसके सिवाय कोई उपाय नहीं है हम लोग अपने आपको यही समझ कर ढाढस देते हैं कि अब वह अपने अपनेती और नाते दारों में है जो कि उसके पहले कूचकर चुके हैं औ उस दुःख भञ्जन देश में चली गई है कि जहां पर न शोक है न दुःख है और न वियोग है।

इश्वर करे उसकी आत्मा सुखी रहे।

आपका हार्दिक

## निमन्त्रण पत्र।

*Mr* S's compliments to Mr D , and will feel much pleasure in his company to dinner on Thursday next at six o' clock An early reply will much oblige

Camden villas, Thursday April 19th 1905

मिष्टर एस का सलाम मिष्टर डी का प्रगट हो और आपको आगामी शुक्रवार को ६ बजे भोजन करने का निमन्त्रण बड़े आग्रह के साथ दिया जाता है। इसका शीघ्र उत्तर देकर बाधित कीजियेगा।

---

## टकसालदेखनेकी लिये।

To

THE MASTER OF THE MINT

Sir

I Will fell much obliged of your kindly granting 5 of us the privilege of visiting the mint, at any day you may be pleased to appoint, and I hope earnestly, that you will not deny my request solicited

*Calcutta*
22nd April
1892

I beg to remain
Sir
Your most obedient servant
S L

मान्यवर महाशय!

जो दिन आप कृपाकर नियत करें उसी दिन का अधिकार पत्र टकसाल देखने के लिये पाच आदमियों के वास्ते प्रदान करें। आपका मुझ पर बड़ा अहसान होगा। मुझको पूरा भरोसा है कि आप मेरी प्रार्थना स्वीकार करेंगे।

भवदीय

## हैण्ड नोट।

HAND NOTE

On demand I promise to pay to Baboo Beharilall Ram Pursad or order the sum of Rs 1000 Rs one thousand only with interest at five per cent per annum for value received in cash

*Calcutta*
13 April
1892

Yours Faithfully

T C SADKHA

बाबू बिहारी लाल राम प्रसाद से केवल एक हजार १०००) रुपया पाया जो की वे जब चाहें तब ५) पाच रुपया सालाना व्याज के हिसाब पर मुझसे वसूल कर सक्ते हैं।

## हिन्दी पत्र व्यवहार।

अपने से बड़े को सिद्धश्री लिखा जाता है। परमेश्वर योगियों और राजा महाराजों के नाम १०८ श्री लिखी जाती है, पिता गुरु आदि को ६, स्वामी को ५, शत्रु को ४, मित्र को ३, भाई को २ और स्त्री तथा पुत्र को १ लिखनी चाहिये। छोटों के लिये स्वस्ती श्री लिखा जाता है। बड़े को प्रणाम और छोटों को आशिर्वाद लिखना उचित है और उनके नाम के पहले चिरञ्जीव लिखना चाहिये और बड़ों के सम्बन्धिक नाम के पहले परम पुज्य लिखा जाता है। बराबरी वाले को चिरञ्जीव नहीं लिखते इसकी जगह भाई लिख कर नाम लिखते हैं।

व्यवहार पत्र यों लिखा जाता है —

सिद्ध श्री रिवाड़ी शुभस्थान भाई बलदेवदास औंकिशन जोग लिखी कलकत्ते से देवीदास रामलाल को जैगोपाल बचना। आगे (हाल फिर मिती)

## पुत्र की ओर से पिता को।

सिद्ध श्री सर्वोपमा परमपुज्य श्री पिताजी को देवीदास का प्रणाम।

अपरंच हाल यह है कि । मि फागुण वदी २ स १९६०॥

## बराबरी वाले को।

स्वस्ती श्री सर्वोपमा सकल गुण निधान भाई देवीदास को राम २ राम चरण की बनारस से मालुम हो——— आगे (हाल फिर मिती)

| छोटो की तरफ से बड़ोंको | बड़ों की तरफ से छोटोंको |
|---|---|
| श्रीचरण कमलेषु— | कल्याणवरेषु।— |
| प्रनाम शत कोटी निवेदनं मिद,— | परम शुभाशिर्वाद बासव सन्तोष विशेष। |
| १। दादा महाशय। | १। ভায়া! |
| २। জ্যেঠতাত মহাশয়। | २। বাপাজি! |
| ৩। পিতাঠাকুর মহাশয়! | ৩। বাপাজি! |
| 8। খুড়া মহাশয়! | 8। বাপাজি! |
| ৫। অগ্রজ মহাশয়! | ৫। ভায়া! |
| ৬। দিদি মাতাঠাকুরাণী! | ৬। ভায়া! |
| ৭। মাতাঠাকুরাণী! | ৭। বাপাজি! |
| ৮। জ্যেঠ মাতাঠাকুরাণী! | ৮। বাপাজি! |
| ৯। খুড়ীমাতাঠাকুরাণী! | ৯। বাপাজি! |

# उपदेश रत्नमाला।

( अक्कल शिखनेकी बातें )

१ तुरंत का बना, कुछ गर्म, और कोमल प्यारा भोजन सदैव भूख लगने पर किया करो। दूध, दही, घृत, मक्खन, मिसरी, काली मिरच, इलें और पके मीठे फल का सेवन किया करो।

२ मुखा, मड़ा, बदबूदार, बासी, अप्रिय, कड़ुवा भोजन कभी मत किया करो।

३ मनुष्य को उचित है कि यावत् जीव चराचर तथा प्राणी मात्र के साथ उपकार करे श्रेष्ठ वही है कि जिसका जीवन परोपकार ही में व्यतीत होता है।

४ माता, पिता, आचार्य और अतिथि तथा सत्योपदेश के करनेवाले विद्वानों की सेवा तन, मन, धन से करना चाहिये।

५ ठण्डा और स्वच्छ पानी सर्वदा छान कर पीओ, जहां दैववश से गदला कीचड़-मिला, रंग बेरंग और वर्षा का कच्चा पानी मिले उसे प्रथम आग पर गर्म करो, फिर ठण्डा करके छान कर पीओ। बिगर छाने पानी कभी न पीओ

६ रात्री में कभी दही मत खाओ, उससे नजला व खांसी पैदा होती है।

७ आठ गुण सदा काल सर्व मनुष्यों को शोभित करते हैं सुविद्या धारण करना, कुलीनता रखना, इन्द्रियों को दुष्ट मार्ग से रोकना, अध्ययन करना, बल वीर्य का बढ़ाना, थोड़ा बोलना, शक्ति अनुसार दानदेना और किये हुए उपकारको मानना।

८ समय का एक क्षणभी वृथा न जानेदो, समयानुसार सर्व कार्य करना चाहिये।

९ बालकपन से ही खटाई, लालमिर्च, मीठा कड़ुवा आदि अधिक मत खाओ।

१० अफीम, भंग, गांजा, और तम्बाखू आदि वस्तु मत खाओ और न पीओ।

११ बराबर तोल के शहद, घी, तथा शहद, पानी मत खाओ व पीओ, क्योंकि वह विष हो जाता है।

१२ प्रात काल के समय टट्टी जाने के पहिले थोड़ा सा ठण्डा पानी पीओ तो दस्त साफ होगा। मगर पानी पीकर थोड़ी देर टहल आना चाहिए।

१३ क्रोध करना पापकार्य है इस वास्ते क्रोध कभी मत करो।

१४ संतोष, साहस और धैर्यता से अत्यंत कठिन कार्य भी सिद्ध होजाते हैं।

१५ परमात्मा अपने भक्त उपासकों की सहायता किया करता है।

१६ किसी तुच्छ जीव को भी निरादर दृष्टि से नहीं देखना चाहिए।

१७ मल, मूत्र, छींक, आंसू भूख प्यास आदि के वेगों को रोकना न चाहिए।

१८ प्रातःकाल और संध्या के समय, मंद सुगंध शीतल हवा में टहलना उत्तम है।

१९ पांच तथा सात दिन में क्षौर (हजामत) करवाया करो।

२० लोभ सब पापों का मूल है और उसका आनंदभी तुच्छ तथा अल्प होता है इस लिए उसको त्याग देना ही अच्छा है।

२१ आपत्ति काल में केवल ईश्वर ही से उसकी निवृत्ति के लिये प्रार्थना करनी चाहिये परन्तु यदि मनुष्य प्रथम ही ईश्वराराधन में दत्तचित्तरहै तो आपत्तिका आना भी असम्भव है।

२२ हाथ, पैर, नाक, कान, शिर आदि सदैव स्वच्छ रखना चाहिए।

२३ शिर, कान, पैर और सब शरीर में चौथे दिन तेल की मालिश किया करो।

२४ कैसीही कष्टकी आपत्ति क्योंन आवे मनुष्य को स्वधर्म कदापि नहीं त्यागना चाहिए। क्योंकि स्वधर्ममें कल्याण तथा परधर्म में दुःख होता है।

२५ कसरत का अभ्यास रक्खो, इस से शरीर मजबूत रहता है।

२६ आंखों में अंजन दांतों में मंजन हर दिन लगाया करो।

२७ यदि धर्मात्मा बनने की इच्छा है तो इन आठ बातों का सदैव ध्यान रक्खो १ प्राणी मात्र पर दया २ परोपकार ३ दान ४ क्षमा ५ समानभाव ६ सत्य ७ उदारता ८ विनय।

२८ सदैव ठण्डे जल से, और शीतकाल में गर्म जल से स्नान किया करो तो कभी रोग नहीं होगा।

२९ वर्षा में मत भींगो, क्योंकि उससे सर्दी आदि तुरत ही हो जाया करता है।

३० सुखको, इच्छा है तो नम्रता, प्रियवादित्व धैर्य, चित्तकी शान्ति धारण करो।

३१ सदा याद रक्खो कि जो तुम्हारा शत्रु तुम्हारेसे अधिक बलवान् होतो तुमको वहां से, हट जाना चाहिये अथवा उससे [illegible] उसके सन्मुख होना ठीक नहीं।

३२ आपत्ति काल में सदा धैर्य रखना चाहिये और सुख प्राप्त होने पर अधिक हर्षमें मग्न होना उचित नहीं।

३३ अधिक प्रकाश वाली वस्तु और सूर्य आदि की तीव्र रोशनी को कभी नहीं देखना चाहिये, उससे आंख की रोशनी कम हो जाती है।

३४ जो सर्व जगत का निन्दापात्र हो उससे उदासीनता रखना, अर्थात् उसकी सगति कदापि नहीं करना चाहिये।

३५ कीर्ति का सम्पादन करना मनुष्यमात्र का मुख्य कर्त्तव्य है ससार में उसीका जन्म सुफल है जिसने ससारी पुरुषों से कीर्त्तिवान् नाम पाया।

३६ सर्वदा निर्मल वस्त्र धारण करना चाहिये, उससे रोग और आलस नहीं आता।

३७ अपने २ घरों को सुगंधित धूप तथा हवन आदि से सुगंधित रखना अति आवश्यक है। प्रात और सन्ध्या को सधि में भोजन, पढना, सोना स्त्री सग, आदि बुद्धि नाशक है।

३८ किसी मनुष्य की जीविका का नाश नहीं करना चाहिये क्योंकि ऐसा करने से तुमको कुछ लाभ न होगा।

३९ जिसको मृत्यु की याद सदा चित्त में लगी रहती है उससे पाप होना असम्भव है इस लिये मनुष्य को मृत्यु कदापि मनसे नहीं बिसराना चाहिये।

४० अपनी पत्नी से ही ऋतु समय में सगम करना चाहिये, दूसरे समय नहीं। रजस्वला, रोगणी पराई स्त्री के सग से सदा बचे रहो।

४१ शिर से अधिक बोझ मत लेजाओ उसकी हरारत से बुद्धि जाती रहती है।

४२ जो मनुष्य भूखा हो, कसरत करने, मार्ग में चलने या अन्य किसी कारण से थका हो, अथवा पेशाब पायखानेकी हाजत वाला हो, वह स्त्री सग कदापि न करे।

४३ सेवक का मुख्य धर्म यही है कि अपने स्वामी को सदा सर्वदा प्रसन्न रक्खे और उसीसे उसका कल्याण भी होना सम्भव है अन्यथा कदापि नहीं।

४४ अधिक ऊंचे और अधिक नीचे स्वर ( आवाज़ ) से और जल्दी २ मत पढ़ो इससे स्वर खराब होता है।

४५ ऊंचे और कठोर आसन ( बिस्तर ) पर बैठना, सोना अच्छा नहीं।

४६ नाक में उगली और कान में तिनका कभी मत करो।

४७ दांतों को कभी मत चबाओ और नाखूनों को आपस में कभी मत घिसो।

४८ नाखूनों से पृथ्वी को कभी मत खोदो।

४८ ॥ पुरवैया व तेज हवा और ओस व तेज धूप में मत सोओ और मत बैठो ।

५० सदा स्मरण रहे कि प्रत्येक कार्य की सफलता उद्योगसेही होती है केवल मनोरथों से नहीं योग्य और लाभकारी वार्ता यदि बालक भी कहे तो मानना चाहिये परन्तु अयोग्य और हानिकारक गुरुकी भी नहीं माननी चाहिये यदि दुराचरण से निर्वाह भी होताहो तोभी त्यागना चाहिये ।

५१ नंगे पैरों, नंगे सिर, खाली हाथ, बिना छतरी, बिना छड़ी, और बिना दुपट्टा के कभी कहीं मत जाओ ।

५२ हवा, अग्नि, जल सूर्य, चन्द्रमा, गौ, ब्राह्मण, गुरु और वृद्ध पुरुष की ओर मुख करके थूकना, पेशाब या पायखाना करना अच्छा नहीं होता है ।

५३ बालक, बूढ़े, लालची, बेवकूफ, हत्यारा, कठोर, नपुंसक, राजद्रोही, डाकू, नशेबाज, कम हिम्मत, नास्तिक, डरपोक, निर्लज, पागल, ऐसे २ आदमियों से मित्रता मत करो, उनके पास मत बैठो, उन की बातें मत सीखो, तो तुमको कभी भय नहीं होगा ।

५४ बुद्धिमान् पुरुष को चाहिये कि किसी कार्य के अर्थ उपाय सोचने से प्रथमही उसकी हानि और लाभ भी सोच ले नहीं तो पीछे पछताना पड़ता है ।

५५ दान देकर पछताना न चाहिये क्योंकि इससे उसके प्रतिफलका नाश होताहै ।

५६ मनुष्य को अपने को अमर समझ कर विद्या और धन सञ्चय करना चाहिये और यह समझकर कि मृत्यु सदा काल मस्तक पर ही आरूढ़ हो रही है धर्माचरण रखना चहिये । जगतमें जन्म लेना और जीवन उसी मनुष्य का सफल है कि जो अपने वंश और जाति के उपकार तथा उन्नति के अर्थ सदैव उद्योग किया करे ।

५७ जुआ मत खेलो, और, कभी रंडी बाजी मत करो, न ऐसे लोगों के पास जाओ, न अपने पास बुलाओ घर की छिपी हुई बातें गैरों को मत सुनाओ, तिरस्कार को याद मत करो । अपने को छोटा, और दूसरों को सदा बड़ा मानते रहो ।

६१ मनुष्य का परम शत्रु आलस है इसका त्याग करना चाहिये ।
६२ सभा में जाने वाले मनुष्यों को उचित है कि सभा में जाकर पक्षपात रहित सम्मति दिया करें । यदि सम्पूर्ण मनुष्यों को प्रसन्न तथा अपने वश में करना चाहते हो तो पर पुरुष की निन्दा मत करो ।
६३ क्षण २ में क्रोध क्षण में हर्ष मत करो । दूसरे के दोषोंको मत देखो और उसके गुणों को सदा याद किया करो । राग द्वेष, क्रोध और चिन्ता पैदा करने वाले कामों को मत करो ।
६४ किसी के ऐश्वर्य को देखकर दुखित मत होओ ।
६५ दूसरे की छिपी हुई बातों को कभी प्रगट मत करो ।
६६ स्त्रियों को छिपी हुई बातें सुनाने और उनका विश्वास करने से अन्त में दुःख होता है ।
६७ सर्प और घातक पशुओं के पीछे मत दौड़ो । उदय हुए, तथा छिपते हुए सूर्य को मत देखो क्योंकि इससे दृष्टि में अन्तर आता है ।
६८ मुख को फाड़कर जम्हाई लेना, छींकना, हसना, और सोना उत्तम नहीं है ।
६९ पानी में तैरना, नंगे होकर घुमना, और उसमें पेशाब, पायखाना करना अपनी छाया को देखना ठीक नहीं है ।
७० शान्ति दया और धर्म का पालन करो, सदा मीठे वचन बोलो और सबसे प्रीति पूर्वक बर्ताव करो ।
७१ घर के काम काजों से फुरसत पाने पर सदा धर्म ग्रन्थों का अवलोकन करो ।
७२ सूर्योदय के पहिले और सध्या के समय नित्य सध्या करो इससे चित्त शुद्ध होकर सदैव अच्छे कामों की ओर लगता है ।
७३ स्वामी को योग्य है कि नौकर चाकर ऐसा नियत करे कि जिसपर अपना पूर्णरूपसे विश्वास हो नहीतो लाभ के बदले हानि उठानी पड़ेगी ।
७४ नदियों के बगका, सिंहादि घातक जन्तुओं का, सींगवाले वृषभादिकों का, शस्त्रधारी शत्रु का, स्त्रियोंका तथा राज कुलका विश्वास कदापि नहीं करना चाहिये ।
७५ व्यायाम करो घूमो फिरो, मानसिक शिक्षा या उन्नति के विचार से शरीर को निर्बल बनाना बड़ी भूल है । कुछ न कुछ हाथ से भी काम किया करो । धरती

८६ जिस मनुष्य ने अपनी इन्द्रियों को वश में कर लिया उसने तीनों लोक वश लिये। अपने स्वभाव को दुष्ट बनाना मानो अपनी आत्मा को रोगी करना।

८७ किसी मादक द्रव्य का सेवन न करो। कोई शारीरिक या मानसिक काम न करो जिस से बहुत थक जाओ और न आलस्य से बेकाम पड़े रहो।

८८ अपने किसी काम पर अधिक पश्चाताप न करो और किसी बात का शोक न करो। अपना शरीर और वस्त्र मले न रक्खो।

८९ कुसंगत अर्थात् दुष्टों की सभा में कदापि न बैठो क्योंकि वहां मद्यपान, अज्ञान, उपहास दम्भ, अभिमत, परनिन्दा निर्लज्जता, द्यूत, चोरी आदि अगणित दोष सदैव विद्यमान रहते हैं। प्रत्येक मनुष्य को चाहिये कि अपनी आवश्यकता से अधिक वस्तु का संग्रह कदापि न करे।

१०० मनुष्य के प्रत्येक व्यवहार दृष्टि देने से उसका यथार्थ आचरण प्रतीत होता है।

१०१ याद रहे कि सुख भोग मनुष्यों को नहीं बिगाड़ते किन्तु मनुष्य ही सुख भोगों को बिगाड़ते हैं।

१०२ ऐसी खुराक खाओ जो झट हजम हो जाय और पुष्टिकारक हो।

१०३ खाने से आध घण्टा पहले और आध घण्टा बाद तक मिहनत नहीं करनी चाहिये परन्तु रात्रि के समय ब्यालू करने के बाद ही सो जाना अच्छा नहीं। ब्यालू करने के उपरान्त एक घण्टे तक कोई अनुकूल परिश्रम करके सोना चाहिये।

१०४ सदा अपने आप को ईश्वर की इच्छा पर छोड़ रहो निस्सन्देह यह तुमको लाभकारी होगा। उसी दिन को सुफल समझना चाहिये जो दिन सत्कर्म ईश्वर के स्मरण में व्यतीत हो।

१०५ ईश्वर को हर जगह जान उससे सदा डरते रहना सर्वदा सत्य बोलना झूठ कदापि न बोलना। सदा अच्छे मनुष्यों की सङ्गति करना यदि अच्छे लोग न मिले तो सङ्ग ही न करना। कहना थोड़ा पर करना अधिक स्वयं परिश्रम कर किसी काम को एक बारगी दूसरों पर ही आश्रित न रहना।

१०६ गुप्त भेद किसी से न कहना। अपने आचरण (चाल चलन) को सर्वदा उत्तम रखना। किसी से ईर्षा (डाह) न करना। अपनी निन्दा सुन क्रोधित न होना और अपनी प्रशंसा सुन प्रसन्न भी न होना।

---

# हेन्दुस्थानी और परशीयन ग्रामार

किताबमें अंग्रेजी जानने वाला उरदू फ़ारसी और उरदू फ़ारसी जाननेवाला बहुत ही थोड़े अभ्यास से बिना किसी की सहायता खुद ही सीख सक्ता है। ताव रॉयल आठ पेजी २८१ पृष्ठकी है विलायती चिकने कागज पर सुन्दर छपी हुई है विलायती कपड़े की सुन्दर मजबूत जिल्द बधी हुई है इतनी कीमत होने पर भी कीमत केवल रुपेया ३) डाक खर्च ।=) रखा गया है तारीफ हम अपने मुहसे क्या करें अच्छे अच्छे अंग्रेजोंने और समाचारपत्रोंने तारीफ की है रामलाल नेमाणी नं० ५८ तुलापट्टी कलकत्ता।

## भारतमित्र ता० १२ अगष्ट सन १९०४ ई०

बु दीननाथ देव बगाली है पर उर्दू फारसी वह इतनी जानते हैं कि अच्छे अच्छे दुस्थानी उतनी नहीं जानते। इस समयबूढे हो चुके है तथापि कुछ किये जाते हैं। को बनाई हुए पुस्तकके सहारे कितनेही आदमीबिना माष्टरके अगरेजीमें प्रविष्ट ए और उन्हें भारी जीवनकी राह मिला। कई नामी अगरेज विद्वानोंने उसकी शंसा की है। हालमें उनकी बनाई एक और कामकी पुस्तका छपकर प्रकाशित हुई है। उसका नाम है हिन्दुस्थानी एन्ड परशियन ग्रामर। इस पोथीसे अगरेजी पढे लोगोंको उर्दू और फारसी सीखनेका अच्छा सुभीता होगा। उस्तादकी बहुत काम मदद की जरूरत इस पोथीके हाथमें लेनेसे रह जाती है। इससे एक और लाभ है कि उर्दू जानने वाले अगरेजी ग्रामरको जरूरी बातें सहजमें जान सकते हैं। हरेक बात इतनी सफाई सुगम और थोड़े शब्दोंमें लिखी है कि पढकर प्रशंसा किये बिना रहा नहीं जाता। हिन्दुस्थानी और फारसी सीखने वाले यूरोपियनों के लिये यह बहुतही कामको चीज है। हिन्दुस्थानीभी इससे बहुत कुछ लाभ उठासकते हैं। ग्रामरके अन्तमें कई एक सुन्दर टुकडे गुलिस्ता, करीमा दीवाने हाफिज आदिसे छांट-कर दिये है। उनका अगरेजी अनुवाद साथ साथ दिया है। फिर तुलसीकृतरामायण संस्कृतके मोहमुद्गर, बङ्गलाकी महाभारत आदिके टुकड़े अङ्गरेजी तरजुमे सहित दिये हैं। मोहमुद्गरका अनुवाद अङ्गरेजी और उर्दू दोनों भाषाओंमें पद्यमय किया गया है। अन्तमें दीनानाथदेव महाशयको कुछ स्वरचित कविता है। आपको फारसी, उर्दू, हिन्दी संस्कृत और अङ्गरेजी [illegible] दखल है और बंगाली तो उनकी मातृ भाषाही है। पोथी सुन्दर कागज पर [illegible] टाइपमें छपी है उस पर विलायती कप ड़ेकी जिल्द बन्धी हुई है [illegible] ने अलग। मिलने का पता बाबू रामलालनेमाणी [illegible] कलकत्ता।

